# विचित्र किन्तु सत्य

अमरीका के मिशिगन नामक राज्य के निवासी श्री हार्ली के बगीचे में आदमी की शक्ल वाला एक पेड़ पाया गया है। यह पेड़ पूरी तरह से आदमी की शक्ल से मिलता जुलता है इस पेड़ के हाथ पैर और सिर सभी कुछ है इसके सिर पर टोपी भी बनी है इसको ध्यान से देखने पर ऐसा लगता है मानो यह मनवरूपी पेड अपने दांये हाथ में छड़ी उठाए हुए है।

दक्षिणी अमरीका के ब्राजील राज्य में रोशनी देने वाले पेड़ पाये जाते हैं। ऐसे पेड कही हिमालय की घाटी मे हैं इन्हें 'ज्योति मती' पेड़ कहा जाता है। इन की रोशनी करीब पौन किलो मीटर दूर तक फैलती है।

वेनेज्युएला राज्य में एक दूध देने वाला पेड़ पाया जाता है है। पेड़ के तने से दूध जैसा सफेद मीठा, द्रव पिघलता है। इस द्रव में एक खास किस्म की महक व चिकनाई होती है। यह पेड़ दिन मे दो बार दुआ जाता है।

दक्षिणी अफ्रीका मे एक ऐसा वृक्ष होता है जिसकी पत्तियां तोड़ने पर छींक पर छीक आने लगती है। इस वृक्ष की लकड़ी की खास विशेषता यह है कि वह पानी मे तैरती नही बल्कि डूब जाती है।

'लाफिंग गैस' अर्थात् हसाने वाली गैस से बारे मे हम सब अच्छी तरह जानते हैं। लेकिन यह बात बहुत कम लोगो को मालूम होगी कि एक 'लाफिंग ट्री' भी होता है यह हसाने वाला वृक्ष देशो मे पाया जाता है इस वृक्ष के फल को जो कोई भी खाता है वह जोर से हँसने और नाचने लगता है। कुछ देर बाद उसे अच्छी नीद आ जाती है और फिर वह ठीक हो जाता है।

जर्मनी मे सबसे नाटा आदमी अमीर था जिसका कद तीन फुट ढाई इन्च था।

इग्लैण्ड मे १९६० मे १०८ वर्षीय श्रीमती हनाहटेलर के १३ बच्चे २७ पोते ३० पड़ पोते १२ पड़ पोतो के बेटे और २ पड़ पोते के पोते।

फ्रैंक ब्राउन युद्ध में घायल हो गया और उसके माथे मे छेद हो गया था वह उस छेद से मजे से सिगरिट पिया करता था।

अगर आप १७ साल की आयु से दाढ़ी बनवाना शुरू करदें तो ७० साल की आयु होने तक ४४ मील लम्बे बाल कटवा चुकोगे। नाई को २०० रु० से लेकर २००० रु० तक दिये होंगे। इसके समय के हिसाब से छः महीने नष्ट होगे।

कठियावाड़ में अर्जुन सिंह डाजर नामक एक आदमी रहता है उसकी मूँछ १०४ इन्च लम्बी है। संसार मे सबसे लम्बी मूँछ इस मनुष्य की है।

सुनील कुमार<br>
बी० एस० सी०<br>
जामिआ कालेज

# तीन-पत्र

प्राणेश !

एक हार गूँथा रही हू

गूँथा दिये हृदय के अरमान

विजय माला पहना दूँगी

जब हो जाओगे

देश पर कुर्बान

भैया !!

बान्धती हू राखी

लाज रखना

भारत मां की

बेटे !!!

तुम हो तो चहेते

लो यह केसरी बाना

युद्ध से लौट कर मत आना

मेरे आसुओ की फिक्र न करना

जाओ ! तुम्हें स्वदेश को मरना

मेरी आसुओ से भर रही झोली

जाओ !! तुम खून से खेलना होली

सुमेर चन्द्र जैन 'मनमाना'
बेसिक द्वि० वर्ष
टीचर्स कालेज

# दुख-सुख

जानते हुए भी हम यह नही कह सकते कि इस क्षणिक जीवन में सुख और दुःख है क्या ? इसके लिए पहले लक्ष्य से परिचित होकर अपनी माँग को पहचानना आवश्यक होगा। मांग वह है जिसकी पूर्ति कठिनाइयो को झेलकर अवश्य ही होता है दायित्व की पूर्ति मे ही उसकी पूर्ति निहित है। हम अपने दायित्व का क्यो नही पूरा कर पाते सुख की लोलुपता मे मानव जब तक आवद्ध रहता है, तब तक वह दुखी रहता है। यही सुख और दुख है। सुख-दुःख विधान के अनुसार आते जाते है। अत सिद्ध होता है कि इनका आना जाना हमारी इच्छा पर निर्भर नही है। सुख चाहने पर भी नही मिलता और रोकने पर भी नही रुकता, विधान से किसी का अनिष्ठ नही होता। आये हुए दुख का और गए हुए सुख का आदर करे। इस लिए सुख-दुःख को साहित्यकारो ने जीवन रूपी "सिक्के के दो पहलू कहे हैं।"

सुख की वास्तविकता का ज्ञान होने पर उसकी आशा समाप्त हो जाती हैं। संकल्प पूर्ति को सुख माना जाता है। इसका सदैव रहना असम्भव है। सकल्प पूर्ति काल मे पराधीनता रहती है और उसके पश्चात जीवन मे जड़ता बडी वेग से आती है। सुख काल मे सुख हितकर नही है। सुख हमें उदार बनाने के लिए आता है। सभी को अपना कर हम मिलें और सुख को सहज भाव से वितरित करें। दुःखी को सुखी करें। यदि यह उदारता मानव मे जागृत नही होगी तो सुख का वह सदुपयोग नही कर सकता। सुख और दुःख अस्थिर हैं ये सदैव आते जाते रहते हैं।

सुख-दुःख की समानता के सम्बन्ध में कवि सुमित्रा नन्द पन्त ने बहुत ही सुन्दर और सरल उदाहरण दिया है।

"सुख-दुःख के मधुर मिलन मे यह जीवन हो परिपूर्ण
घन मे ओझल हो शशि, फिर शशि मे ओझल हो घन
जग पीडित है अति दुःख से,
जग पीडित है अति सुख से।
प्राणी जग मे बट जावे,
दुःख-सुख से और सुख-दुःख से।"

इससे स्पष्ट है कि सुख के साथ दुःख का समन्वय ही जीवन की पूर्णता मे सहायक है। इस साहित्याकाश मे दुःख और सुख मे आज तक कोई भी ऐसा जीवधारी नही हुआ है और न है ही और न होगा जो केवल सुख के अनुभव मे अपना जीवन व्यतीत करे।

दुःख मे ही मनुष्य उपजकर उन्नति के मार्ग पर उठने की भावनाएँ अपने मस्तिष्क मे लाकर नाना प्रकार के प्रयास करता है। जैसा कि अंग्रेजी मे कहा गया है—

Happy the man, who wish and care

अर्थात वही मनुष्य सुखी है जिसको किसी चीज को जानने की जिज्ञासा और फिक्र होती है।

संघर्ष तभी जीवन में आता है जब हम सुख की आशा छोड़ देने से दुःख का भय भी नही रहता। सुख की अनुभूति से पूर्व दुःख ही रहता है। मूर्छा की व्यथा से ह

जीवन का सुख उत्पन्न होता है। दुख से ही सुख की दासता का नाश होता है। जहाँ क्षोभ तथा क्रोध हैं वहा सहज स्नेह नही आ सकता।

जो स्थित परिश्रम साध्य है वह सहज नही हो सकती मन इन्द्रियाँ-जड है। लोग कहते हैं कि मन दुखी होता है परन्तु मन न तो दुखी ही होता है और न सुखी ही। जब तक अहकार मन मे लीन नही होता तब तक सुख-के झोके मन को बराबर विचलित करते रहेगे। लेकिन ईश्वर के अस्तित्व में झुकते ही तुरन्त अहं का सर्वनाश होता है। यही सच्चा सुख है।

इसी जीवन से समस्त सुख-दुखों का पर्यवसान होता है। जीवन मे सुख और दुख ऐसी ही दो प्रति क्रियाएं है जो प्राणी मात्र के जीवन को अज्ञेय और अगम्य सीमा तक पहुचाने मे योग देती हैं।

मुहम्मद आसिफ
एम० ए० फाइनल
जामिया कालेज

# क्लोरीन की आत्म कहानी

प्यारे साथियो ! मेरा नाम क्लोरीन है । मुझे छोटे नाम Cl से भी पुकारा जाता है । मेरे पिता का नाम HCl और माता का नाम न० है । मेरा जन्म सन १७४८ मे हुआ था मिस्टर शीले ने मेरे जन्म के समय मे देख-रेख की ।

जब मैं १३ वर्ष की थी । मेरा विवाह सी ड्राई नामक बूढे से हुआ । तीन वर्ष बाद मेरा ब्लीचिंग पाउडर नाम का पुत्र पैदा हुआ । वह बहुत होनहार है हमेशा मरीजो की सहायता करता है । तरह-तरह के कीटाणुओं का नष्ट करना उसका बाँए हाथ का खेल है । बड़े-बडे डाक्टर उसका आदर सम्मान करते हैं ।

मैं हरे पीले रंग की साड़ी हमेशा पहने है । ग्रीक भाषा मे क्लोरस का अर्थ हरा पीला है। इसलिए मेरा नाम क्लोरीन है । मेरी सुन्दरता पर साडी चार चाँद लगा देती है । मेरे अन्दर से प्यारी गन्ध निकलती है । जिसे सूंघकर लोग बेहोश हो जाते है ।

मैं परीक्षक को बहुत प्यारी हू । वह मुझे परीक्षा-पत्र पत्र की कुर्सी पर बिठाते हैं । मैं स्वभाव की जहरीली हूँ मै हवा से लगभग ढाई गुनी हूं । जब मैं अपने भाई पानी से मिलती हूं । तो लोग मुझे क्लोरीन कहते हैं । सुन्दर फूल भी मुझसे डरते है क्योंकि मैं उनका रंग उडा देती हूं जब २ कोई मुझे दबाता है तो मुझे द्रव मे बदलना पड़ता है ।

मेरा पिता बडे भयानक है वह मनुष्य के शरीर एव कपडो को छूने ही काट देते है । जब वे सी० ए० सी० ओ० से मिलते हैं तब वह डर कर साँस छोड़ने लगता है कालिजो मे उनका बडा सम्मान होता है एक दिन जब मैं अपने प्रेमी H से मिलने गई । दो लोगों ने हमे प्रेम करते देखकर मेरे पिताजी को पुकारा । हम इतनी जल्दी गायब हुए कि पिताजी देखते ही रह गए । आजकल लोग मुझे नौकरानी समझकर जबरदस्ती काम कराते हूं । मैं बहुत से उपयोगी काम करती हूँ । मेरे कुछ कार्य निम्न-लिखित हैं —

पानी साफ करना ।

सोना साफ करना ।

कीटाणुओं को नष्ट करना ।

मरीजो के घाव भरना ।

लडाई के अवसर पर लड़ने वालो को शान्त करना इत्यादि ।

सुनील भटनागर
बी. एस. सी. फाइनल
जामिया कालेज

# "ईश की धरा पे इन्साफ"

बल्लू अपनी बीबी और दो बच्चो सहित मेरी पड़ोस मे काफी दिनो से रह रहा था। हमारी रोजाना की आपसी नमस्ते ने एक दूसरे को दोस्ती और भाई पद की सीढ़ी पर चढा दिया। हम दोनो अब एक दूसरे पर काफी विश्वास करने लगे। बल्लू जब कही बाहर जाता ना अपने बच्चो को मेरी देखभाल मे छोड जाता था। एक बार बल्लू अपने बचपनी दोस्त ओम भूषण को मिलने चला गया। उस रात की बात है कि :—

रात काफी ढल चुकी थी। मैं काफी गहरी नीद मे था। रह-रह कर सर्दीली हवा बहकर फिजा को कपा जाती थी। आकाश बादलो से घिरा था और कभी कभी बिजली की चमक एक कड़ाके की आवाज के साथ एक अनजानी दहशत पैदा कर जाती थी। शायद बारिश के आसार थे। चारो ओर घोर सन्नाटा छाया हुआ था।"

'हाय बचाओ। हाय बचाओ' की आवाज सुनकर मैं तेजी से उठा और इधर उधर देखने लगा कि यह आवाज कहाँ से आ रही है। जरा ध्यान से सुनने पर पता चला कि आवाज हमारी पड़ोसिन विजय रानी की थी उसकी आवाज पहचानते मुझे देर न लगी और जल्दी जल्दी लम्बे लम्बे डग भरता हुआ नीचे आया लेकिन नीचे वाला दरवाजा बन्द देखकर फिर आया। लेकिन वह उसी तरह से चिल्ला रही थी। तब मैंने एक उपाय सोचा और जल्दी से दीवार फाद कर छत पर गया। सीढियो का दरवाजा भी बन्द था। सो चबूतरे पर से छलाग लगा दी और क्या देखता हू कि विजयरानी एक अजनबी से घुले जा रही थी। वह आदमी उसे मारने की कोशिश कर रहा था। विपन और नीलो दोनो डर के मारे कोने मे खड़े हुये थे। मुझे देखने ही वे जोर से चिल्लाये अँकल। अँकल!

उनकी आवाज सुनकर वह आदमी छुरा विजयरानी के पेट मे भोक कर खिडकी से बाहर कूद गया। मैं देखता ही रह गया कि मुँह से आवाज भी न निकल सकी। दोनो बच्चे भाग कर मुझ से लिपट गये। दो क्षण तो मैं चुपचाप खडा रहा। परन्तु अनजाने चीख निकल गई। क्या देखता हूँ कि विजयरानी एक ही क्षण मे खून से लथपथ हो गई। मैंने शोर मचाना चाहा परन्तु उस वक्त सब बेकार था। विजयरानी सदा के लिये दोनो बच्चो को रोते बिलखते छोड़ गई। मेरे कपड़े भी विजयरानी के खून से लथपथ हो चुके थे। हमारी आवाजे सुनकर हमारे पड़ोसी रूपधन, घनीराम तथा एक दो आदमी और आ गये। उसके बाद एक क्षण मे ही गली मे शोर मच गया। उस हल्ले को सुनकर बहुत से लोग इकट्ठे हो गये। कुछ ही देर बाद पुलिस भी आ गई। उस समय अचानक मैं इतना बेसुध हो चुका था कि मेरी आखों से बूँदे सूख चुकी थी। मैं अवाक खड़ा सब कुछ देखे जा रहा था कि अचानक पुलिस वालो ने आकर पकड लिया। मुझे कोई होश नही थी। विपन तो इतना छोटा था कि वह साफ साफ बोल भी नही सकता था और नीलो भी काफी छोटी

थी। इतनी भीड़ मे न तो उनको किसी ने देखा, न ही सुना। तभी अचानक एक स्वर मेरे कानो मे पड़ा :—

'पकड लो इसे यही कातिल है।'

मैं एकदम होश में आया और पकडने का कारण पूछने लगा। परन्तु वे आदमी (रुघन और धनी राम) जो सब से पहले आये थे। उनके सम्बन्ध मुझ से काफी समय पहले बिगड चुके थे। लेकिन वे तो मौके की तलाश मे थे। लेकिन उनका भाग्य कि उन्हे इतना सुनहरी मौका मिल गया। वे कहे जा रहे थे :—

'जब हम आये तो केवल यही यहाँ खड़ा था। और दोनो बच्चे रो रहे थे। इसके कपड़े भी खून से लथपथ है इससे यह साबित होता है कि यह जरूर इसी का काम है। यही खूनी है। "पकड लो। पकड लो।"

मैने उन्हे अपने आने का कारण बताना चाहा। परन्तु सब व्यर्थ। मेरी वहा कौन सुनता था क्योकि मेरे दुश्मनो को सुनहरी मौका मिला था। उन्होने मुझे मरवाने के लिये दूसरो से काफी लगी चुपडी बातें की। आखिर मुझे जेल जाना पड़ा। नीलो पापा, पापा कहती उससे लिपट गई।

"पापा इतने दिन कहा लगाये? जल्दी आ जाते। आप इतनी देर से क्यो आये?' नीलो लगातार प्रश्न किये जा रही थी। परन्तु आज यहा कोई नही था जो कि मेरा साक्षी होता। इसलिये मुझे जेल की हवा खानी ही पडी। मेरे दुश्मनो के यहाँ घी के दीप जलने लगे कि उन्होने बल्लू को मुझ पर दोष लगाते हुये सारा माजरा बता दिया। जिससे उसे भी मुझ पर ही गुस्सा आया। इसी कारण वह जेल पहुंच कर मेरे पर गर्जा —

"वाह कमीने। तेरी यह मजाल। तेरी यह हिम्मत तुझे तेरे कर्मों का फल जरूर मिलेगा। इसलिये कहा करता था—भाई साहब आप चले जाइयेगा। पीछे का फिकर मत करें। मैं जो इनके पास हूँ। यह मेरी भाभी और ये मेरे बच्चे है। परन्तु आज पता है तेरी इस हमदर्दी का कारण।"

मैने बल्लू को एक बार नही बल्कि तीन चार बार चुप होकर मेरी बात सुनने को कहा। परन्तु उसने उल्टा कहा 'तू मेरा भाई नही दुश्मन है। खबरदार अगर मुझे भाई कहा तो" आखिर मुझे कानो पर हाथ रखकर सब कुछ सहना पडा। क्योकि अभी तक मैं एक दोषी और खूनी था। अचानक मैं बेसुध सा मूर्ति बना विचारो मे ऐसा खो गया कि मुझे यह भी पता नही चला कि वह कब चला गया। बस इस तरह मुझ पर मुकद्दमा शुरू हो गया आखिर अदालत इस नतीजे पर पहुची कि मुझे मौत की सजा हो गई। हाई कोर्ट के जज ने मुझे कहा 'आपकी अंतिम इच्छा क्या है? उसे पूरा कर लीजिये। किसी को मिलना चाहते हो तो मिल लीजिये। कुछ कहना चाहते हो तो कह दीजिये, अब वक्त आ गया है तुम्हारी करनी के फल का।

लेकिन मैं बुत सा बना जो यह सब कुछ सहन किये जा रहा था कि अचानक बोल पडा :—

'मै कुछ नही चाहता सिर्फ चाहता हों तो—इन्साफ! इन्साफ!! इन्साफ!!!'

इस प्रकार से इन्साफ की रट लगाये जा रहा था कि उन्होने मेरी ऐसी सुनी कि झट से मुझे फासी की माला पहना दी। जब मुझे फांसी देने के लिये ले जाया जा रहा था। बल्लू भी अपने दोनो बच्चो सहित वहाँ पहुँच गया। मैने उससे क्षमा माँगनी चाही लेकिन वह खुशीसे उछल और गर्जकर बोला :—

"ओ दुष्ट। आज तुझे तेरी करनी का फल मिलने वाला है।" परन्तु विपन और नीलो सदा की तरह अँकल अकल करते मेरी ओर भागे। आकर मझे लिपट तो गये

परन्तु मुझे ऐसी हालत में देखकर हैरान हो रहे थे बोले "अंकल यह क्या हो रहा हैं।"

'मेरी शादी' मैं उत्तर देने ही वाला था कि एक साथ बल्लू गर्जा—'इस दुष्ट से मत बोलो, यह तो तुम्हारी मामा का कातिल है' यह कहता हुआ वह बच्चो को परे ले जाना चाहता था पर बच्चे मेरी गोद मे चढना चाह रहे थे। नीलो जो मेरी गोद में थी भाग कर अपने पापा के पास गई और उसके मुंह पर हाथ रख कर बोली :—

"पापा, पापा क्या कह रहे हैं? यह आपसे किसने कहा? वह तो बहुत बडा लम्बा लम्बा सी बडी बडी मूंछो वाला आदमी था। जब वह मामा को मारता था तो उसकी आवाज सुनकर अंकल ने छत पर से छलांग नीचे लगा दी। इतने मे वह आदमी खिडकी से कूद कर भाग गया और मामा जमीन पर लेट गई। हमने उन्हे काफी उठाया लेकिन वह ऐसी लेटी की फिर उठ ही न सकी। अंकल ने भी मामा को उठाया लेकिन मामा के पेट से खून निकल रहा था जो कि अंकल के कपडो पर लग गया।"

नीलो की बात सुनकर बल्लू पथराई नजरो से मेरी ओर देखने लगा। मेरी आखो के सामने वही सीन घूम रहे थे कि मुझे कुछ पता न चला। जबकि बल्लू मेरे पैरों मे गिर पड़ा और क्षमा मांगने लगा। मैंने एकद अपने आपको सम्भाला और बल्लू को उठाकर गले लगाया। इस समय बल्लू की नीर भरी आखें टिमटि रही थी और वह जोर-शोर से कह रहा था।

"मत पकड़ो। छोड़ दो इसे। मुझे पहले मरने दो इसका खूनी मैं खुद हूँ। जो कि एक इन्सान को न पह चान सका। परन्तु अब मुझे यह स्वीकार न था। अ मे उसने मैजिस्ट्रेट से प्रार्थना करके मुझे भी छुड़ा लिया। अब हम दोनो प्यार से गले मिल रहे थे। f उस समय मेरे दिल में यह आवाज गूंज रही थी कि :-

"मैं सोचता था कि विश्व अन्याय से भरा है।"

लेकिन·········

ईशा की इस धरा पे तो इन्साफ भी धरा है।"

इतने मे मेरे दोस्त ओम-भूषण टैक्सी लेकर वहाँ आ पहुचे। मैं और बल्लू दोनो बच्चो सहित टैक्सी मे बैठक वापिस घर पहुंच गये क्योकि मैं तो ईशा की इस धरा इन्साफ की खोज मे था जो कि मुझे मिल चुका था।

माम राज राठौड़
टीचर्स कालेज

# महान कौन

वह बरसात की एक अँधियारी शाम थी। लजते दीपक पर पतगे अपना जीवन उत्सर्ग करने के लिए होड़ सी लगा रहे थे। कुछ पल मैं चुपचाप यह मौन पर मिटना देखती रही। फिर मुझ से रहा न गया। प्राणो की आहुति देने के लिये अग्रसर हुए एक पतगे को मैं सहसा सम्बोधित कर ही बैठी —"तुम कितने महान् हो जो अपनी जान यों हथेली पर रख कर ज्योति से मिलने आए हो।"

'मैं और महान।" पतंगा अट्टहास कर उठा। 'हा, यह तुम्हारी महानता ही तो है पतगे! भला जीवन का मोह किसे नही होता। लेकिन तुम एक हो कि..."

"बस, बस रहने दो। व्यर्थ प्रशंसा न करो। महान् मै नही यह दीपक है, इसकी ज्योति है जो तिल-तिल कर अनवरत जल रही है। यह ज्योति महान् है जो अपना सर्वस्व होम कर रही है और वह भी नि.स्वार्थ। केवल इसलिए कि दूसरों के लिए अँधकार, अँधकार न रहे। दूसरो के मार्गदर्शन के लिए, परसुविधा के लिए अपना अस्तित्व समाप्त कर देना महानता है। मैं तो ज्योति की इस महानता को शीश झुकाने आया हूँ। मैं तो बस इस ज्योति की मगल आरती उतार रहा हूँ केवल आरती... अपने तुच्छ प्राणो से।"

कान्ता मदान
बी० एड० (टीचर्स कालेज)

# राखी की शर्त

हो जाओ साथी सावधान, बस अब न अधिक उत्पात करो
हम भोला-भाली बहनों पर, तुम अब न अधिक आघात करो
तुम अब तक जो करते आये, वह आज सभी से कहना है
बहुत सहन कर चुके सभी, अब मौन न हमको रहना है

गलियां हो, चाहे सड़के हो, बाजार हाट विद्यालय
वह शोखी, वह छेड़ा-छाडी चौराहा या देवालय हो
कविता, गजलें जो कुछ देखो, सब हमको लेकर होती हैं
लख नगे चित्र हमारे ये सब ललित-कलायें रोती हैं

लो, ताक-तक क्या देख रहे, ये बाहे हैं यह सीना है
है रग-रग मे यह खून गरम, मस्तक पर गरम पसीना है
बोलो ? अब क्यो खामोश खड़े, यदि हिम्मत हो तो आजाओ
हम दुर्गा-चण्डी अम्बे की, ताकत को भी अजमाओ

जब देश मागता भीख तुम्हारे श्रम की, खून पसीने की
अफसोस कि तुम उलझे रहते, उल्फत में किसी हसीना की
लज्जा को भी लज्जा आती, पर जरा न तुम शरमाते हो
अपनी काली करतूतों पर, तुम कभी नही पछताते हो

•

तो पढ़ो, सभ्य नागरिक बनो, जग में कुछ अच्छे काम करो
अपने पावन विद्यालय का, मत व्यर्थ नाम बदनाम करो
हम जगा रहे हैं आन तुम्हें, पिछली भूलो पर पछताओ
ये सब गतविधियां बन्द करो, अब भी है समय सम्भल जाओ

उठो, नया दीप जलाओ, सफल करो निर्माणों को
खून पसीना दान करो सब, बड़े-बड़े अभियानों को
मन्जूर तुम्हे यह शर्त अगर, तो आओ राखी बँधवाओ
"तुम भाई हो, हम बहन हैं" इस प्रथा को फिर से दुहराओ

विजेन्द्रपाल भारद्वाज
बी. ए. ऑनर्स पोलेटीकल सांइस फाइनल
जामिया कालेज

# टूटे स्वप्न

दूर सुन्दर एक कोने मे वह झोपड़ी थी, शायद उसका इस संसार मे कोई सम्बन्ध ही न था। उस झोपड़ी नुमा महल के तीन प्राणियों का एक छोटा सा संसार बसा हुआ था। मधुर, जो एक गरीब मजदूर था, जिसने अपने जीवन मे पतझड़ ही देखा था। उसकी पत्नी नीलिमा और एक वर्षीय पुत्री निर्मला दिन भर दोनो पति पत्नी मजदूरी करते व अपना तथा बच्ची का पेट भरते। परन्तु भगवान उनका यह सुख भी किस प्रकार देख सकता था। नीलिमा एक दिन बीमार हो गई मधुर ने उसका बहुत इलाज करवाया।

आज दीपावली थी पर मधुर के घर एक भी दीया न जल रहा था, कैसे जलता ? उसकी पत्नी का जीवन दीप जो बुझ गया था रह-रह कर मधुर के सम्मुख अतीत के चित्र उभर आते। इस तरह की ही एक दीवाली थी जब उसका और नीलिमा का विवाह हुआ था। नन्ही निर्मला विस्फारित नेत्रों से चारो ओर देख रही थी। वह नही जानती थी कि आज उसकी मा उसे सदा के लिए छोडकर जा रही है तब वह मातृ स्नेह न पा सकेगी तभी एक चीत्कार ने उस नन्हे मन को भयभीत कर दिया। नीलिमा मर चुकी थी और मधुर की चीत्कार उस आधी रात के अन्धेरे में गूंजकर विलीन हो जाती। आज मधुर की आंखें बार-बार सब घरों के जलते हुए दीपकों पर जाती और और फिर घर के बुझे दीप पर टिक जाती।

अब मधुर की एकमात्र आशाओं का केन्द्र भी निर्मला वह सब ओर निराश हो अपनी ओर इस नन्ही सी बच्ची को देख ही सन्तोष कर लेता। धीरे २ एक वर्ष बीत गया आज फिर दीपावली थी। मधुर को रह-रह कर नीलिमा याद आती वह आज उसकी बरसी मनाना चाहता था।

वह दिन भर घूमता रहा पर उसे कोई अच्छा कार्य न मिल सका, कुछ देर पश्चात ही उसने आवाज सुनी—'भल्ली वाला'

वह शीघ्र ही वहाँ पहुंचा और सामान उठाने लगा परन्तु वह व्यक्ति जिसका सामान वह उठाने जा रहा था, नाक सिकोड़ कर बोला—उफ् कितनी बदबू आती है तुम्हारे कपडों से। दिन भर तो भले बने रहते हो रात को चोरी करते हो।

मधुर के नेत्रों मे जल भर आया। और अपने भाग्य पर आंसू बहाता अपने नीड की ओर चल दिया। रात के दीपक जल चुके थे। आज उसके घर मे तो नही पर उस की आंखो मे आंसुओं के दीपक जल रहे थे। बोझिल कदमों से धीरे-धीरे वे घर पहुंचा। तभी उसने देखा कि उसकी झोंपड़ी जल रही है। उस पर मानो बिजली टूट पडी आज दूसरी झोंपड़ी का दीपक उसकी झोंपड़ी पर गिर जाने के कारण उसका छोटा सा संसार जल रहा था बा

भागा हुआ अन्दर गया और निर्मला को उठा लाया किन्तु निमला तो अपनी मा के पास चली गई थी। मधुर ने उसका भी दाह संस्कार किया साथ ही उसने अपनी आशाओ को उस चिन्ता में डाल दिया।

तब उसके कदम नदी की ओर बढ़ने लगे और वह कूद पड़ा उस शांति के सागर मे। एक बार एक दुखित आत्मा इस संसार से दूर चली गई और शान्त लहरों के आंचल मे सदा के लिए विलीन हो गई।

सुरजीत कौर
बी.एड.
टीचर्स कालेज

# औरत

औरतें ऐसी किताबें है, ऐसी तस्वीरें और ऐसे उद्यान हैं, जिनमें सारी दुनिया बसती है। ये सारी दुनियां को तमाशा दिखा सकती हैं। सारी दुनिया का पालन-पोषण भी यही करती है।

... "शेक्सपीयर"

अगर किसी पुरुष के पास नेक औरत हो तो उससे बेहतर दुनिया में कोई चीज नहीं।

... ... "शेख सादी"

औरत अपने पति, अपनी सन्तान और आत्म-सम्मान की मालिक होती है, जिसके सामने दुनिया, जमाना व ताज व साम्राज्य भी सिर भुकाते हैं।

... ... "रस्किन"

औरत का एक औरत बनना ही उसकी सर्वश्रेष्ठ उप लब्धि है।

... ... "मैडम माकोनी

जब तुम्हारे बच्चे इर्द गिर्द खेलते नजर आयेंगे त उस वक्त जाहिर होगा कि औरत एक देवी शक्ति है।

... ... "वर्डस वर्थ'

सृष्टि औरत ही के दम से है। पुरुष बाहुबल विजय प्राप्त करता है और औरत अपनी बुद्धि औ कोमलता से।

... ... "ताहिरा

रमेश कुमार गोयर
बेसिक प्रथम व
टीचर्स कालि

# मेरी विचार धारा से.......

कन्धे पर बस्ता लटका हुआ और हाथ मे तख्ती, अंगुलियाँ काली स्याही से पुती हुई मैं, न जाने किस चिन्तन मे डूबी चली आ रही थी। उम्र यही करीब छ: सात वर्ष की होगी। कुछ पता नही क्या सोचती आ रही थी, कि रास्ते मे अचानक ही एक ऐसे आदमी पर दृष्टि पडी जिससे मुझे बहुत ही···। उसको देखते ही दौड लगाई, रास्ते में न जाने बस्ता कहाँ गिरा, स्लेट कहाँ पर गई, तथा चप्पलों ने न जाने कहा प्रस्थान किया। आते हुए कितनो से टक्कर ली, बराबर साईकिल की घण्टी सुनते हुए भी उनसे बाल-बाल बची। शरीर पसीने से तर हाथ पैर कांपते हुए, मन भय-चिन्ता से व्याकुल और जबान लड़खडाते हुए पुकारा मा—आ—माँ ऐसा लगा मेरी आवाज दिवारों से टकरा कर वापिस आ रही है, घर किसी को न पाकर. घबराहट और बढ़ी, इस घबराहट में क्या ? सिर्फ एक निराशा ! चुपचाप इस सदमे को स्वयं मन मे दबाकर बैठ गई। लेकिन वह चित्र मेरे मानस पटल पर एक से अनेक रूप धारण करके ऐसा आ रहा था मानो कोई फिल्म मे चित्र आ रहे हो। यह चित्र मेरे लिए इतना भयानक और डरावना था कि मैं इसे अपने शब्दों की सीमा में बाँधने मे असमर्थ हूं। वही चित्र ···एक आदमी जो बड़ी-बड़ी दाढी वाला जो कि कुछ सफेद है और कुछ काली, लम्बा सा कुर्ता, सिर पर अजीब किस्म की टोपी और पान से मुँह लाल है, और उसके लम्बे-लम्बे कदम···ऐसा लगता है मानो किसी को पकड़ने जा रहा है।

बचपन मे कहीं से सुना था कि मुसलमान बहुत बुरे होते है, लड़कियो को पकडकर ले जाते हैं और न जाने क्या २ सुना। बस वही एक धुंधला सा चित्र मस्तिष्क पर पडा हुआ था। एक दिन हम उम्र की कई बालिका किसी के घर गये। रास्ते मे अचानक 'दरगाह' आ गई और दरगाह के सामने लम्बी-लम्बी दाढी···मोटी आँखें ··बडे-२ कदमो आता दिखाई दिया, बस उसे जैसे ही देखा और मैने दौड लगानी शुरू की और आँखें अपने घर आकर ही खोली। लेकिन मुझमे इतना साहस ही न था कि उस बात को किसी तक कह सकूं। वास्तव मे इतना डर बैठा हुआ था कि अगर उसका जुबान पर नाम लिया तो कही वह साक्षात ही मेरे सामने न आ जाय। समय बीतता गया, बात कुछ मध्यम पड गई। जब कही भी मुझे ऐसे चित्र का मानव नजर आता तो, सिर पर कपड़ा नीची निगाहे और दबे पाँवो से सीधी घर आती। दिमाग पर एक ऐसा चित्र पडा हुआ था जो कि लाख कोशिश करने पर भी नही हट सकता था।

एक बार मेरे सामने बडा ही बोझिल और उलझा हुआ प्रश्न खडा कर दिया गया कि बेसिक करने के लिए जामिया कालिज में प्रवेश पाना है। सच मानो मुझे उस समय लगा जैसा कि कभी-२ लडकी की शादी उसकी नापसन्द घर मे कर दी जाती है। धीरे-२ मेरी घबराहट बढ़ने लगी, मानो मुझे जेल जाना हो। मैंने घर वालों का यह प्रस्ताव अस्वीकृत कर दिया। लेकिन साथ ही किस्मत ने भी साथ दिया, मेरा प्रवेश दरियागंज (बेसिक) में हो गया। कुछ समय बीता फिर बी० एड० के लिए यही प्रश्न आ खड़ा हुआ। ऐसा लगता था कि यह मेरा पीछा

छोड़ेगा नही, यह काल है जो इस रूप मे मेरी बार-बार परीक्षा लेना चाहता है। 'जामिया कालिज' का नाम लेते ही मस्तिष्क पर बचपन के धुँधले चित्र और भी साफ और तीव्र गति मे आने लगते 'वही एक बड़ी-बड़ी' लम्बे-लम्बे कदम'' जैसे मुझे '। मैं इतनी डरपोक हो गई कि कभी-कभी मैं अपने पास मे भी डरने लगती। अब यह सोचने के को मजबूर होना पड़ा कि यह मुसीबत आयेगी अवश्य, और उसका सामना करना भी अनिवार्य है। यह संघर्ष मेरे मन मे एक द्वन्द्व का रूप धारण कर गई कि यहा पर प्रवेश लूँ या न लूँ। और डरते-डरते प्रवेश पाने मे समर्थ हुई। लेकिन मेरी आँखे उसी पर टिकी हुई थी, कि कही ऐसा आदमी नजर न आये ?

जब पहले दिन मैं कालिज गई तो वही चित्र, वही विचार कि मुसलमान बहुत ''। सर्वप्रथम हमारा परिचय एक अध्यापक से हुआ। परिचय के अन्तर्गत ही मालूम हुआ कि वो भी मुसलमान है लेकिन उनमे मुझे कोई ऐसी बात नजर नही आई जो कि वर्षों से मेरी कल्पना में थी। मेरी दृष्टि का फोकस ही परिवर्तन हो गया। आज ऐसा है कि हम उनके साथ उठते है बैठते हैं, खाना भी खाते है, और पढ़ते भी है। वास्तविकता यह है कि इतने वर्षों तक मेरी विचारधारा गलत रही, और मेरी यह समस्या किसी ने नही सुलझाई कि मुसलमान कैसे होते हैं ? मुसलमान कोई हव्वा नही है, वो भी हमारी तरह इन्सान हैं – यह भ्रम भी मेरा धीरे-२ दूर हो गया। अब वह शंका, भय, चिन्ता, व्याकुलता नही है।

अब तो सिर्फ एक पश्चाताप सा होता है और हृदय इस दुःख के भावो से भर आता है मेरे जैसे और भी कितने ऐसे बदनसीब होगे जो अभी तक छूआ छात और भेदभाव की दीवारों से टकरा रहे है।

वास्तव में शिक्षित वर्ग भी इस समस्या से नही छुट पा रहा है देहली में तो नही, लेकिन देहली देहली है, सारा भारत नही। देहली को हम सारा भारत नहीं कह सकते। ग्रामों मे अब भी बच्चो की शिक्षा अधूरी है। बच्चो के मस्तिष्क पर अपने देश, अपना समाज, विभिन्न धर्मों का सही चित्र नही पड़ा हुआ है। शिक्षा ऐसी हो जिससे सभी के मन मे दूसरे धर्मों के प्रति भी आदर हो। हमे मानव को शारीरिक दृष्टि से नही देखना चाहिए कि यह स्त्री है और यह पुरुष है, यह हिन्दू है और यह मुसलमान, बल्कि आत्मा की दृष्टि से देखना चाहिए। आत्मा तो सभी के अन्दर बराबर है, उसमे भेदभाव का प्रश्न ही नही उठता। हमारा मन गंगाजल की तरह पवित्र होना चाहिए, जैसे गंगा का जल सभी के लिए पवित्र, शीतल और गुणकारी होता है। क्या गंगा का जल मुसलमान के घर जाकर रंग दूसरा ग्रहण कर लेता है। नही, कदापि नही। इसी प्रकार हमारे विचार भी शुद्ध और पवित्र हो चाहे उसे कोई भी प्राप्त करे जीवन का सार तो यही है कि मानव नेक कर्म करे, अब वह चाहे किसी भी मार्ग पर चले !

मेरे मानस पटल पर जो चित्र वर्षों से एक धुँधली छाया मे अस्पष्ट पड़ा हुआ था, आज वह स्पष्ट स्वयेव ही हो गया है। आज मेरे विचारो ने मानो नवजीवन प्राप्त किया है। उलझी हुई गुत्थियाँ सुलझ गई हैं। जिस बात को मैंने स्वयं अपने मन मे छिपाया हुआ था, उस पर अज्ञान का पर्दा पड़ा हुआ था, आज वह हृदय से ऐसे निःसृत हो उठी मानो कोई विचार रूपी सरिता नव जीवन प्राप्त करके अपनी मस्ती मे इठलाती हुई, मन्द मन्द मन्थर गति से चलती हुई, ऊँच नीच के भेदभाव से ऊपर उठकर, हर्ष और उल्लास से हिलोरे लेती हुई बह रही हो। इस विचारधारा ने इस प्रश्न का उत्तर दिया कि मुसलमान कैसे होते हैं ?

कु० पुष्पा शर्मा
बी० एड०
टीचर्स कालिज

# अविश्वास का प्रवाह

वही कालेज है, वही उसकी इमारतें हैं, वही फर्नीचर है और वही लॉन है फिर भी सब कुछ बदल गया है। कालेज के यही लॉन कभी मौन की अथाह गहराईयो मे डूबे रहते थे। छात्र-छात्राएं तब इन लॉनो पर बड़े सलीके से बैठने, उठने, चलते और चकहते थे। ऐसा लगता था जैसे ज्ञान की सार्थकता और अध्ययन की सुगन्धिया साकार होकर इन लॉनो पर घूम रही हो। छात्र-छात्राओं के सीधे सादे वस्त्र होते थे, भोली-भाली सूरतें। इन्ही लॉनो पर बैठकर कभी कभी कक्षाएं भी लगती थी। अध्यापकों मे डा० जाकिर हुसैन, डा० आबिद हुसैन, प्रो० एम० मुजीब, प्रो० आकिल, प्रो० कैलाट जैसे अध्यापक होते थे। छात्र भी कुछ कम प्रतिभावना न होते थे। सुना है डा० अशरफ, प्रो० हलीम, शफीकुर रहमान किदवाई, राणा जग बहादुर जैसे छात्रो ने इन्ही लॉनो पर बैठ कर जो कुछ सीखना था, सीखा था।

पर आज तो लगता है, जैसे अज्ञान अँधेरी खोहो से निकल कर कालेज के यश को तराशने के लिये इसी कालेज के लानों पर घूम रहा है। गुलाबो की कांपती हुई टहनियां अब बड़ी भयभीत दिखाई देनी हैं। सप्तपर्ण और गुलमोहर के वृक्षो की धुंधली छायाएं काटती कचोटती सी लगती हैं।

थोड़े ही दिनों में यह सब कैसे बदल गया। अतीत के सरगमों पर यह हुल्लड़, शोर और कोहराम कैसे छा गया। कालेज की शांति क्यों हांपने और कांपने लगी? लगता है कि सब के फेफड़ो पर कोई भारी दबाव पड़ा है।

अध्यापक सहमे-सहमे, उदास और अनमने से क्यों दिखाई देते है। उनके चेहरो पर गूगी, सुन्न उदासी क्यो चिपकी रहती है। निरीह कातरता के चिन्ह उनके चेहरे पर क्यो उभरे रहते है? क्यो वह डगमगाये कदमो से कक्षा मे घुसते और लड़खड़ाये कदमो से कक्षा से बाहर निकलते है? कोई बहुत गहरी और खास स्थिति का सामना करने वालो की ऐसी स्थिति होती है।

लगता है सब कुछ लडखड़ा गया है, सब कुछ डगमगा गया है। अध्यापको की आँखो का आलोक अब पहचाना सा नही लगता, किसी व्यथा मे भीगा सा लगा है।

सोचती हूं क्या हो गया है इस सुतेले वातावरण को? क्या हो गया है इन छात्र-छात्राओ को? जैसे चीड़ के पत्ते टूट-टूट कर एक ढेर के रूप मे सड़को पर इकट्ठे हो जाते हैं, जैसे बादलो के छोटे-छोटे अनियन्त्रित टुकड़े घनघोर घटा बनकर आकाश पर छा जाते हैं। जैसे गोखरू के काटे पगडण्डियो पर बिछ जाते हैं जैसे बुझे हुए चिराग धुआं देने लगते हैं, वैसे ही निर्देश्य छात्र छात्राओ की भीड़ कालेज मे आती है और चली जाती है। उनके पास अवकाश ही नही है, शायद यह सोचने का कि वह कालेज क्यो आये थे? और क्यो कालेज से वापिस घर जा रहे हैं? जैसे खिलौने मे चाबी भर दी जाती है और वह नाचने और चलने लगते हैं, पर उनमें सोचने की शक्ति

नही होती, ठीक वैसे ही कोई अदृश्य शक्ति छात्र समुदाय को उत्तेजित कर देती है और वह सब कुछ भूल कर अनेक दिग्भ्रांत दिशाओं में चल खड़े होते है। सनक, लापरवाही, निश्चिन्तता उनसे वह सब कुछ करा देती है, जिनके करने की उनके पास पहले से कोई योजना नही होती। वह ताश के पत्तों की तरह मिलते और बिखरते है। उनके कहकहों मे एक अजीब खड़खड़ाहट है, उनके इरादों में एक अजीब बदहवासी है, उनकी वेशभूषा मे अजीब अनियमितता है, उनके व्यवहार में एक अजीब दुराव है, उनके चेहरों पर अजीब घबराहट भरी साहसिकता है। ऐसा लगता है जैसे किसी चमकीले दर्पण को गर्द के धब्बों ने बदसूरत बना दिया हो। टेढ़े मेढे अक्षरों की तरह उनका व्यक्तित्व मानो किसी हाशिये में बन्द कर दिया गया हो और वह हाशिये से बाहर फैलना फूटना चाहते हों, पर उन्हे अपने चारों ओर एक तंग दायरा कसा दिखाई देता हो। वह जब भीड़ मे इकट्ठे होते है, तो जी भर के चीखते है, नारे लगाते है, सीटियाँ बजाते है, पत्थर फेंकते है, और जब थक जाते हैं तो तेज हवा के झोंके की तरह बिखर जाते है। झाड़ियों के झुरमुट मे फंस जाने पर पक्षी जैसे अपने पंखों को फड़फड़ाते है, कुछ उसी तरह की फड़फड़ाहट छात्र-छात्राओं मे दिखाई देती है। पर इस फड़फड़ाहट को भी समझने वाले लोग कहाँ है ? दर्द, घुटन, पीड़ा, सन्त्रास बेबसी, खीझ और झुंझलाहट एकत्रित होकर जब विद्यार्थियो की भीड़ का आकार धारण कर लेती है तो सारे नियम और कायदे, सारी परम्पराएँ और परिपाटियाँ उनके सामने थरथराने लगती है। विक्टर ह्यूगो ठीक ही कहता था, भीड़ के पास सिर बहुत होते है, पर विचार नही होते, भीड़ के पास आँखे बहुत होती है, पर दृष्टि नही होती।

ऐसे वातावरण मे कोई कहानी क्या लिखेगा ? लेकिन कहानियाँ लिखी कहाँ जाती है ? वह तो घटित होती है। हमारे कालेज में भी उस दिन एक कहानी घटित हुई। कहानी के नायक थे धर्मशिक्षा के अध्यापक कहानी का उपनायक था धर्मशिक्षा का ही एक विद्यार्थी। लॉन मे बड़ी भीड़ थी, बड़ा शोर था। मेरे पास भीड़ तक पहुँचने का साहस तो न था, पर जो सुना उसे सुन कर गुम-सुम सी हो गई। सुना कि विद्यार्थी का उनके अध्यापन मे विश्वास नही रहा है। सुना कि अध्यापक का उन के शिष्यत्व मे विश्वास खण्डित हो गया है। जहा दोनो ही सिरे टूट जायें उन्हे जोड़ने के लिए तो कुछ किया जाना चाहिए। क्या किया जाय ? कौन करे ? कैसे करे ? बहुत से सवाल दिमाग मे आये। दिमाग चकरा सा गया पर मेरे दिमाग के चकराने से इस घटना पर क्या प्रभाव पड़ेगा। मेरा दुःख तो अपना दुःख है, शायद व्यर्थ का भी है, पर उस दिन मन न जाने क्यो देर तक लरजता, गरजता रहा ? मेरी भावनाए उस दिन बहुत घायल हुई। मैं अध्यापक के मूल्य और महत्व को सदा से ही कुछ बढा चढा कर मानती रही हू, पर अध्यापक का सम्मान इस स्थिति तक पहुच जायेगा इसकी मैंने कल्पना भी न की थी। कैंची की धारो की तरह अध्यापक और विद्यार्थी एक दूसरे से टकराने लगेंगे, इसकी कल्पना मेरे लिए असम्भव थी। सब से अधिक कष्टदायी बात मेरे लिए यह थी कि इस घटना को इतनी साधारण घटना समझा गया जैसे मुँह से पान की पीक को थूक देने को समझा जाता है। मैं सोचने लगी कि अध्यापक का सम्मान मूर्छित हो गया है या फिर उस दिन की प्रतीक्षा कर रहा है जिस दिन वह अचानक जाग उठेगा और कोई ऐसा परिवर्तन ले आयेगा जो अप्रत्याशित होगा। लड़को मे भी इस घटना की कोई विशेष प्रतिक्रिया नही हुई, उनका क्रोध टिमटिमाती हुई मोमबत्ती की तरह काप कर रह गया।

कालेज मे क्लासें फिर पहले की ही तरह लगने लगी पर अध्यापक और विद्यार्थियों के बीच अविश्वास की जो

धारा बह निकली है उसे रोकने के लिए कोई भगीरथ कब जन्म लेगा ? मैं नहीं जानती। ऐसा लगता है मानो विद्यार्थियो से अध्यापक और अध्यापको से विद्यार्थी दूर भाग रहे हैं। इन दोनो का ही पीछा कोई ऐसा खतरा कर रहा है जिसे दोनों में से कोई भी मुड़कर देखना नही चाहता। जिन्दगी की जवाब देही से बेखबर नासमझ जवानी और यह समझदार बुद्धिजीवी एक दूसरे के लिए नितन्त अनजान बन गए हैं। इसकी कल्पना करना भी आज कठिन हो गया है। आदमी का सम्मान कैसे बढ सकता है ? सब से भयानक बात यही है कि हम असम्मानीय बनकर जियें और असम्मानीय स्थितियो मे मरे।

अब यह घटना कुछ पुरानी पड़ गई है। लेकिन विद्यार्थी और अध्यापक के बीच अविश्वास का प्रश्न आज जीवित है। इस अविश्वास की गहराई में बहुत कुछ है जब हम उस गहराई तक जाना चाहते है तो अकेले पड जाते हैं और हमारा यह अकेलापन हमे ही बदहवास कर देता है, लेकिन यह अविश्वास अध्ययन और अध्यापन पर जो धुन्ध जमा रहा है, उससे तो सभी परिचित है। कल अध्यापक और छात्रो के बीच जो स्वाभाविक था अब अस्वाभाविक बनता जा रहा है। खाली तालाब के किनारे कोई कितनी देर खामोशी से बैठ सकता है और जो भरे तालाब को भी खाली समझ कर उसके किनारे आ जमे उसको कैसे समझाया जा सकता है।

जिन्दगी को धर्म की अमानत न मानने वाले लोग धर्म शिक्षक के प्रति किये गये अरुचिकर व्यवहार को एक दुकानदार और ग्राहक का झगडा समझ लें, तो समझ सकते है, पर यह तो एक बहाव है जो आज कमजोर वृक्ष को काटता है, कल मजबूत पेडो को उखाड़ सकता है। इस बहाव से लडने के लिए, इसे नियन्त्रित करने के लिए लगता है सभी जमीन से डेढ इच ऊपर उठे हुए है। और जो लोग जमीन पर पैर जमाये हुए हैं, वह भी किसी का सहारा थामे हुए हैं, सहारो का ही सिलसिला दूर तक चला है। एक के गिरते ही सब के गिरने की सम्भावनायें उत्पन्न हो जाती हैं। क्योंकि सभी औसत सुखो के दायरे मे रहना चाहते है, इससे आगे देखने की फुर्सत उनके पास है ही नही।

अच्छा हुआ सर्दी की छुट्टिया हो गई, बगुले इधर उधर बिखर गये। लेकिन इस रहस्यमय और विचित्र अविश्वास के प्रवाह को न यह सप्तपर्णी वृक्ष रोक सकते है, न गुलमोहर के फूल, न गुलाब के काटे और कलिया। इसे तो वह व्यक्ति रोक सकता है, जिसके सुर और ताल ठीक हो, जिसके प्राणो मे सहानुभूति की गगा बहती हो, जिसका मन और मस्तिष्क पारदर्शी हो। जिसने सिर पर साहसिकता का मुकुट बांधा हो और जो यह निश्चय करके मैदान मे आया हो कि मुझे अपने लिए नही दूसरो के लिए जीना है। और जो दूसरों को महत्व देकर अपना महत्व बनाये रखना जानता है। यह अविश्वास का प्रवाह रुकना ही चाहिए। हमेशा की खींचतान से एक दिन की रस्सा कशी का खेल अच्छा है।

अब फिर कालेज खुलेगा, फिर वही इमारत, वही लॉन होंगे और फिर क्या होगा ? कौन जानता है ?

निर्मल कुमारी
बी० ए० तृतीय वर्ष
जामिया कालेज

# आँखें

दो आँखें,
पुतली के दर्पण—
सजे हुए जिनमे अति अद्भुत
श्वेत-श्याम फ्रेमों में विजड़ित,

कितने रूप बनाती रहतीं,
कितने भाव संजोती रहतीं,
कितने भाव जगा देती हैं,
कितने भाव सुला देती हैं,

भावो की अप्सरिया ये ही—
सुन्दरता को सुन्दर करतीं,
जीवन की उच्छल मदिरा से,
कितने चषको को भरती हैं !
हृदय जिसे पीता आजीवन,

उन्मत नर्तन करते रहते,
प्रेम इसे कोई कहता है,
कोई कहता पागलपन,

किन्तु हमारी आँखें ये
केवल आँखें, केवल आँखें !

नीलम मनुजा
बेसिक द्वितीय वर्ष
जामिया कालेज

# 'एक कहानी शीर्षकहीन'

चाँद का एक टुकड़ा कटा हुआ खिड़की से भीतर झाक रहा है, निस्तब्ध मौन पड़े प्रश्न-चिन्ह की भाति घूर रहे हैं। कही कोई बिल्ली रो पड़ती है—मनहूस। विचारो की शृंखला बनती-बिगड़ती है, घूम-फिर कर फिर वही पुराने ख्याल। दस साल ''लम्बे एकान्त दस साल ''एक के बाद, पर कुछ भी तो ऐसा अनोखा नही घटा जो सब कुछ पलट जाता—परिवर्तन, नवीनता हा, उपलब्धि के नाम पर अच्छी नौकरी मिल गई। सब कहते हैं—"शान से खडी है अपने पैरो पर।" पर, क्या पैर अब लड़खड़ाने नहीं लगे ?

इतनी बड़ी क्लास को पढाना भी कोई आसान काम नही। उफ ! कितना सिर दुखने लगता है, जोर-जोर से सारे दिन बोलते-समझते। वही सब कुछ रोजाना एक सा धन्धा। कितनी ऊब होती है कभी-कभी। पर फिर भी न जाने क्यो इससे दूर नही भाग सकती। निश्चय करती हू पर जैसे कोई जकड़ लेता है—एक मोह या भय ? घुटन, एक सील, एक दर्द सा धीरे-धीरे छाता जाता है और फिर ? कुछ नहीं अच्छा लगता निरर्थक, उद्देश्यहीन ! अपना ही व्यक्तित्व कितना अजनबी लगता है।

"क्या सोचती हो, अनु ?"

"कुछ भी तो नहीं।"

"फिर बोलती क्यों नहीं ?" काश ! बोल पाती, मैं विद्रोह कर पाती इस एकाकी उदास जीवन के प्रति।

"अनु", गौरव ने एक बार कहा था, "क्यो इस चार-दीवारी में घुटी-घुटी रहना चाहती हो ? बाहर कितना विशाल ससार है, देखने-सुनने को जीवन का मधुर आनन्द क्या तुम्हे आकर्षित नही करता ?"

"कालिज, किताबें और यह छोटा सा घर कितनी सुरक्षित हू मै यहाँ, बाहर की दुनिया से ऊब होती है।" अनु ने कहा।

"ऊब नही, भय लगता है तुम्हें ! तुम हां भर दो, बस मैं सहारा ....."

अनु तडप कर बोल उठी—"मैं किसी की मोहताज नही, सहारे शब्द मात्र से मुझे चिढ़ है। इसकी तो मैं कल्पना भी नही कर सकती।"

"शायद तुम भूलती हो। प्रतीक्षा, जब भी आओगी स्वागत है।"

अनु ने कहा—"मुझे इतना अस्थिर न समझो, मैं इतनी कोमल नही कि टूट जाऊँ। नारी को अबला, असहाय, कोमलांगी रूप मे जिन्होंने चित्रित किया है उन से मुझे चिढ़ है। शक्ति की उपासिका हूं मैं।"

"शक्ति की सार्थकता सृजन मे है।" गौरव ने कहा।

"मातृत्व, सम्पूर्णत्व, ममत्व, स्नेह नारी के नामो के आगे बडे चिपचिपे से लगते हैं मुझे। सम्भवतः पुरुषों को अपने अधिकार छिन जाने का भय है, तभी नारी को

प्रेम और पूजा की मूर्ति बनाकर एक ओर बिठाना चाहते हैं।"

बत्तियां एक के बाद एक बुझती जा रही हैं। अब सम्पूर्ण अन्धकार है। इस अंधकार मे तो अपने आपसे डर लगने लगता है। अकेलापन असह्य हो उठता है। क्या मैं आदर्श से पीछे हट रही हू? क्या मेरी मान्यताएं, छिन्न-भिन्न हो गई? क्या मेरा प्रण टूट गया? विवाह का यह सर्टिफिकेट' क्या किसी किसी को सुखी बना सकता है? पवित्र प्रेम, महान प्रेम, जीवन का सार आनन्द-प्रेम! हूँ! कोरी आदर्शवादिता है, भावुकता है। और प्रेम 'क्लाइमेक्स' क्या केवल विवाह ही है? जीवन की आधारभूत आवश्यकताएं ही तो सब कुछ नही, उसके बाद भी तो बहुत कुछ है··फिर यह अनिश्चय, अस्थिरता, क्यों? फिर यह कुण्ठा क्यों?

गौरव को पत्र लिखती हूं, फाड़ती हूं — मुझे संतोष नही होता। एक बार देखूं तो शायद वही ठीक कहता हो। यही कही तो रहता है। मिल क्यो न लूं? कभी कहीं दिखाई नहीं दिया। क्या सोच रही हूं मैं भी! कोई किताब पढ़ती हूं।···गौरव का एकचित्र है मेरे पास देखूं, ओह। यह बचकाना ख्याल है। उसकी कोई स्मृति मैं नहीं चाहती मुझसे जुड़ी रहे।

फेंक दूंगी यह फोटो, नही, लौटा दूंगी। आज की डाक तक नही देखी मैंने। विवाह निमन्त्रण-पत्र! मुझे तो कही भी जाना अच्छा नही लगता। एक सी बातें, एक से मजाक, एक से कहकहे ··एक छोटा सा नोट भी साथ मे—"बहुत प्रतीक्षा की तुम आओगी और जीवन बहुत लम्बा है मुझ अकेले के लिए। तुम्हारा मार्ग तुम्हें मिल गया होगा काश! तुम स्वयं को समझ पाती"··· गौरव! समझकर भी अब कोई लाभ नही। अपने ही विषय मे कितनी अनजान रही मैं · मन की भूल भुलैया मे फसी हुई। 'मुबारक हो' न चाहते हुए भी दो आंसू ढुलक पड़ते हैं -कितनी कमजोर हूं मैं!

—मधु बाला
तृतीय वर्ष
जामिआ स्कूल आॅफ सोशल वर्क

# मुसलमानों का हिन्दी साहित्य में योगदान

भारत में जब मुसलमानों की रचना का आरम्भ उस समय हुआ जब हिन्दी साहित्य के इतिहास का आदिकाल प्राय. बीत चुका था और वीरगाथा के नाम से अभिहित किये जाने वाले साहित्य का आदर्श बहुत कम फीका सा पड़ने लगा था उस समय मुसलमानो ने भारतीय हिन्दी साहित्य मे अनेक नवीन प्रवृत्तियो के द्वारा पूर्ण रूप से अपनाया। सर्वप्रथम हमे उस भक्ति धारा का प्रभाव लक्षित होने लगता है जो कुछ दिनो पहले से अन्य माध्यमो का भी आश्रय ग्रहण करती हुई उमडती चली आ रही थी उस काल की हिन्दी रचनाएँ उससे आप्ना-वत सी हो गई और उक्तयुग के कम से कम पूर्वार्द्ध अंश को इसी कारण यहा भक्ति काल का नाम दिया जाता है जो केवल श्रद्धा का संयोग हो जाने पर हृदय मे उदय होता है।

भारत में सर्वप्रथम प्रेमाख्यानों की रचना भाषा के माध्यम से आरम्भ की थी तथा मसनवीय पद्धति को ही अपनाया था उदाहरण के लिए सर्वप्रथम प्रसिद्ध कवि अमीर खुसरो (१२५५—१३२५ ई०) ने कवि निजामी के 'पजगज' नामक 'खम्स' (अर्थात पाँच मसनवियो के संग्रह) के जवाब मे एक अपना 'खम्स' जिसका नाम 'शीरी खुसरू' एवं 'मजनू लैला' प्रसिद्ध प्रेम कहानिया है। आदिकाल में खुसरो ने पहेलियो और मुकरियों द्वारा जनता का पर्याप्त मनोरंजन किया। इनके विनोदी स्वभाव की सरसता इनकी मुकरियों मे स्पष्ट दीखती हैं। जैसे —

"वह आवे तब शादी होय,
उस बिन दूजा और न कोय।
मीठे लागें वाके बोल,
ऐ सखि साजन ! ना सखि ढोल।"

कवि अमीर खुसरो के पश्चात हिन्दी साहित्य में भक्ति से सम्बन्ध रखने वाले सन्त काव्यो का विशेष महत्व है। जिसके प्रवर्त्तक सन्त कबीर हैं जिनका काव्य इतिहास स्थिति विक्रमी की पन्द्रहवी शताब्दी से माना जाता है। सन्त काव्य के मूल मे निगम आगम-पुराण आदि का कोई महत्व नही है कबीर ने स्वयं कहा है—

"कबीर सता दूर की, पुस्तक देई बहाय"

इस कथा की प्रमाणिकता इसलिए है कि कबीर के परवर्ती तुलसीदास जी ने इस दृष्टिकोण की निन्दा करते हुए कहा था—

"साखी सबदी, दोहरा, कहि कीनी उपखान
भगति निरूपहिं भगत कलि, निंदहि वेद पुराण।"

संत कबीर जनता के कबीर थे इस लिए जीवन और स्वभाविक धर्म के युग में ही गुरु को ईश्वर की अपेक्षा विशेष महत्व दिया है। जैसे—

गुरु, गोविन्द दोऊ खड़े काके लागों पाँय,
बलिहारी गुरु आपने गोविन्द दियो बताय।

इन पंक्तियों मे ईश्वर तक पहुँचने का मार्ग गुरु द्वारा कबीर दास जी ने बताया है। और वास्तविकता भी यही है।

कबीर दास जी ने स्वयं ग्रन्थ नहीं लिखे, अपितु केवल मुख से कहे। इन के शिष्यों ने उन्हें लिपिबद्ध किया। सीधे और सच्चे हृदय से मानव-मात्र के कल्याण के लिए जो पद या दोहे इन्होंने कहे, वे इनका काव्य बन गए।

इनके पश्चात मुल्लादाउद हिन्दी के मुख्य प्रेमाख्यानो की सूची मे प्रेम-स्थान है। 'चदायन' (नूर का चाद) १३७७ ई० मे प्रकाशित हुई। और शेख कुतबन की 'मृगावती' १५०३ ई० मे प्रकाशित हुई। जिन्हे हम भारतीय साहित्यिक परम्परा के आदर्शों पर पाते हैं। मुल्लादाऊद का कथन यह है—

अहर गीत मे करूँ बिनती,
सिर नामे कर जोर।
एक एक बोल मोल जस पुरवा,
कहूं जो हीरा तो॥

दरिया साहब (बिहार वाले) जिन्होंने निर्गुण की भक्ति मे दोहे, चोपाई मे बडी सरस रचना की है।

जैसे—

दरिया भव जल अगम अति,
सत गुरु करहु जहाज,
तेहि पर हँस चढाई कै,
जाई कर हु सुख राज।

दरिया साहब (मारवाड) :—ये कबीर दास को अपना आदर्श मानकर कबीर की उल्टवासियों का भी अनुसरण किया है।

जैसे—

वड के वड लगै वही, वड के लागे बीज,
दरिया नान्हा होश कर, राम नाम गहु गीज।
नारी जननी जगत की, पाल पाष दे पोष,
मूरख राम बिसार कर, ताहि लगावै दोष॥

मलिक मुहम्मद जायसी निर्गुण धारा के प्रेम-मार्गी शाखा के प्रतिनिधि कवि हैं। इनकी तीन रचनाएँ—पद्मावत, अखरावट और आखिरी कलाम है। पद्मावत इनकी सर्वोत्कृष्ट रचना यह है यह महाकाव्य सन १५४० ई० मे लिखा गया। पद्मावत हिन्दी साहित्य मे जायसी की कीर्ति का एकमात्र कारण है हिन्दी के श्रेष्ठ महाकाव्यो मे इसे भी एक स्थान मिला है।

पद्मावत सब सरनी बुलाई,
जनु फुलवारी सबै चलि आई।
सखी एक तेई खेल न जाना,
मैं अचेत मनि-हार गँवाना॥
ततखन हार बेगि उतराना,
पावा सखिन्ह चद बिहसाना॥

इस अवतरण में सखियों के वार्तालाप तथा एक सखी के हार खाने और मिलने का अत्यन्त सरस वर्णन किया है। अन्त पद्मावती के प्रवेश करते ही वह हार तुरन्त जल के ऊपर आ गया।

स्वभाव से रसिक रसखान कवि का नाम कृष्ण भक्ति कवियों मे आदर के साथ लिया जाता है ब्रजभाषा जैसी टकसाली रूप मे उनकी रचनाएँ मिलती हैं। भारतेन्दु जी के एक वाक्य से रसखान का सच्चा मूल्यांकन मिलता है 'इन मुसलमान हरि जनन पै, कोटिक हिन्दू वारिए।' रसखान ने समक्ष कृष्ण की अवस्था का बड़ा चित्रमय और मार्मिक वर्णन किया है जैसे—

प्रेम प्रम सब कोऊ कहत,
प्रेम न जानत कोय ।
जो जन जानै प्रेम तो,
मेरे जगत क्यों रोय ॥

इन पंक्तियो मे प्रेम को शुद्धता के सम्बन्ध में बड़ी मार्मिक अनुमति की है ।

रसखान की दो रचनाएँ उपलब्ध हैं—(१) प्रेम वाटिका, (२) सुजान रसखान ।

अब्दुर रहीम खानखाना की नीति सम्बन्धी दोहे उनके विस्तृत अनुभवो को प्रकट करते है। इसके अतिरिक्त उनके प्रेम प्रवण व्यक्तित्व की सूचना 'मदनाष्टक' और 'रास पचाध्यायी' से मिलती है भारतीय जीवन को रहीम ने बडी सहृदयता से अंकित किया है ।

जैसे—

(१) रीति प्रीति सब सों भली,
बैरन हित मित गोत
'रहिमन' याही जनम कै,
बहुरिन सगत होय ।

(२) छिमा बड़न को चाहिए,
छोटेन को उत्पात,
का 'रहीम' हरि को घटयौ,
जो भृगुमारी लात ॥

इन दोहों से रहीम के आदेशात्मक का अनुमान लगाया जा सकता है ।

भक्ति काल की सीमा मे ही प्रसिद्ध कवि मुबारक का भी उल्लेख आवश्यक है। मुबारक का रचनाकाल १६३३ ई० तक माना जाता है। इनके दो प्रसिद्ध ग्रन्थ 'अलक शतक' और 'तिल शतक' इनकी कीर्ति के स्तम्भ है।

समकालीन रीति काव्य की रचना करने वाले कवियों मे रसलीन को भुलाया नही जा सकता । इनके दो प्रसिद्ध ग्रन्थ मिले हैं 'अगद दर्पण' और 'रस प्रबोध' इन की रचनाकाल १७३७ ई० में हुई थी। रसलीन के अँगो के चित्रण करने वाले दोहे कुछ निम्नलिखित हैं ।

(१) अमि हलाहल मधु भरे,
सेत स्याम रतनार ।
जियत मरत झकि झकि परत,
जेहि चितवन एक बार ।

(२) रमनी मन पावत नही,
लाज प्रीति की अन्त ।
दुहूं और ऐंचो रहै,
जिमि विविदिय को कंत ।

इस प्रकार रसलीन के काव्य का चमत्कार नीचे लिखे एक श्लेष पूर्ण मुद्रालंकार से युक्त सोरठे से—

पीतम चले कमान, मोका गोसा सौंपि के
मन करिहौं कुरबान, एक तीन जब पाईहौं ।

सूफी प्रेमाख्यानो की इस रचना पद्धति के उदाहरण फिर लगभग एक सौ वर्ष तक उपलब्ध नही होते। अब तक जो ऐसी उल्लेखनीय रचनाएँ मिल सकी हैं उनका निर्माण काल ईसवी की बीसवी शताब्दी के प्रथम चरण में पड़ता है। ये रचनाएँ तीन हैं जिनमे प्रथम अर्थात 'नूरजहाँ' की प्रेम कहानियाँ कल्पित हैं दूसरी प्रेम कहानी 'भावा-प्रेम रस' की कथावस्तु कल्पित है। इन दोनों के

अतिरिक्त जो तीसरी प्रेमाख्यान है उसका नाम 'प्रेम दर्पण' होते हुए भी उसके कथानक का मूल स्रोत 'यूसुफ जुलेखा' की सामी प्रेमगाथा है। इसके अतिरिक्त इस प्रेमाख्यान की एक यह भी विशेषता है कि इसमे किसी गुरु, पीर, सुग्रा व परेवा जैसे मार्ग दर्शक की आवश्यकता नही पड़ी है इस रचना का निर्माण काल सन १९१७ ई० मे बतलाया गया है जिस समय यहाँ पर अँग्रेजों का शासन चल रहा था। और योरुपीय साहित्य एवं संस्कृति का पूरा प्रभाव भी पड़ने लग गया था।

अनसार अहमद सिद्दीकी
बी. ए. फाइनल
जामिया कालेज

# कमल-नयन

शुक नासिका पर दो कमल नयन
मानो किसी प्रेमिका का हो मिलन
ये नयन अतृप्त प्यार को संजोये हुए
आज किसी से मिलने को आतुर हुए

इन अनुरंजित आंखोंमें किसी का अनुराग है
हृदय से निःसृत पवित्र है प्यार है
इन कमलों पर किस विरहिणीके आँसू हैं ?
शायद स्वयं कमल भी गलद-अश्रु है।

होते हैं भावावेश हम इन्हें देखकर
जियेंगे उम्रभर हम इन्हें देखकर
भावों को यथार्थ और कल्पना मे सँजोकर
लोकोत्तर भावभूमि पर केवल इन्हें देखकर।

किस प्रेमिका की जिजीविषा भटकती है ?
जहां नैतिक बन्धन और स्थिति अटकती है।
किस व्याकुल हृदय से विह्वल नयन रोते हैं?
जब ये कमल नयन मीठे सपनों में सोते हैं।

—पुष्पा शर्मा
बी. एड.
जामिया टीचर्स कालेज

# 'यादें'

सीमा ! सीमा !!

सीमा के कानो मे कुछ ऐसी सनसनाहट सी हुई जैसे कि कोई उसका नाम लेकर पुकार रहा हो। वह चौंककर उठ बैठी। चारो ओर निस्तब्धता का साम्राज्य फैला हुआ था। रजनी के आंचल मे टंके सितारे झिलमिला रहे थे। उसने धीरे से गर्दन घुमाकर कमरे मे और फिर कमरे की खुली खिड़की से बाहर की ओर देखा, तो उसे यूँ लगा कि मानो सन्नाटे को चीरते हुए उसे कोई दूर खड़ा बुला रहा है। वह चौंक उठी। उसके मस्तिष्क मे बिजली सी दौड़ गई। हां, वह · वह···उसी की प्रतीक्षा तो कर रहा है। सीमा खिड़की मे लोहे की सलाखो मे सिर टिकाए रात्रि की सुनसान पगडंडियो मे न जाने क्या ढूंढती रही यादो की भीड़ लगी, गुजरी हुई बातो के रेले आते हैं और सीमा को धकेलते हुए चले जाते हैं। वह बुदबुदा उठती है "मैं जानती हूँ तुम कभी भी · कभी भी · लौट कर नही आओगे। मगर·· मगर सुधीर, जानते हो, मैं जीवन सीमा से आगे भी तुम्हारा साथ दूँगी।"

सुधीर वायुसेना मे अफसर था। अन्य अफसरो की तरह उसने जीवन की कठोर हकीकतो को सहन करना और उनसे खेलना सीखा था। लखपति बाप के बेटे को न जाने सीमा कैसे और क्यो भागई। उसने सीमा के मायूस जीवन मे खुशियां बिखरा दी थी। वह सीमा के होंठों को मुस्कराते हुए देखकर स्वय को बड़ा भाग्यशाली समझता था। परन्तु जब कभी यकायक उसके मस्तिष्क में मातृ भूमि के प्रति अपनी कर्त्तव्यबद्धता का विचार आता तो वह एकटक सीमा को देखकर यही सोचने लगता, 'कल मेरी अनुपस्थिति मे सीमा का क्या होगा ?' सीमा का दृष्टिकोण जीवन के प्रति बड़ा निराशवादी था। इसीलिए एक दिन अचानक ही सीमा का दिल टटोलने के लिए उसने पूछा था— "सीमा यदि कल मुझे तुम से कही बहुत दूर जाना पड़ा तो बोलो क्या करोगी ?" और सुनते ही सीमा ने उदास मुख से कहा था—"मैं···मैं तुम्हारी प्रतीक्षा करूँगी सुधीर।"

और सुधीर ने सीमा के हृदय की थाह पा ली थी। सीमा उसकी अनुपस्थिति मे जड़ हो जाएगी। फिर भी उसकी चेष्टा यही थी कि सीमा प्रसन्न और सुखी रहे।

और वह दिन भी आ गया जब सुधीर को सीमा से दूर · बहुत देर जाना था। भारत की सीमाओं का उल्लघन करके शत्रु ने भारतीय भुजाओ को ललकारा था। भय से त्रस्त पीले पड़े चेहरे और आंसुओ को बरबस रोकने का प्रयत्न करती हुई सीमा सुधीर को बिदाई देने आई थी तो सुधीर ने हँस कर प्यार से कहा था—"मैं शीघ्र ही लौट आऊँगा, तुम मेरी प्रतीक्षा करना सीमा · मगर ऐसे नहीं; चेहरे पर नूर की किरणो को लेकर। जानती हो दुआ मे बड़ा असर होता है।"

और सुधीर चला गया। सीमा आकाश के वक्ष स्थल पर उड़ाने भरते हुए वायुयानों को देखा करती और दुआओ के लिए अपना दामन ईश्वर के आगे फैला देती। अपने आखिरी खत मे सुधीर ने लिखा था—"सीमा, जब

तीक्षा की कोई भी सीमा तुम्हें दिखाई न पड़े तो समाज
समक्ष स्वयं को झुकाकर नवीन जीवन को स्वीकार कर
ना, केवल इसलिए कि तुम्हारा सुख और प्यार ही मुझे
ान्ति देने में सहायक होगा। परिस्थितियों से समझौता
रना ही जीवन कहलाता है। शरीर, शरीर से अलग हो
ाता है किन्तु आत्मा, आत्मा से कभी नही बिछुडा
रती। इस जीवन सीमा से आगे हम········। लगता
शायद मैं कभी भी लौट न पाऊँ······। अलविदा···"

पत्र पढते ही सीमा मानो जड हो गई। वह फफक
ी—"नहीं····नही, सुधीर तुम लौट आओगे, ईश्वर
तना निष्ठुर कभी नही हो सकता। मैं प्रतीक्षा करूँगी।
। मैं····· तुम्हारी प्रतीक्षा करूँगी, जीवन सीमा से भी
ागे····"

असतत प्रतीक्षा के बाद वह सुधीर के घर गई थी,
परन्तु घर के मायूस वातावरण का अन्दाजा लगाते ही
सीमा अपने दोनों हाथों में अपना चेहरा छुपाकर बुदबुदा
उठी—"······नहीं······नही···—ऐसा नही हो सकता
तुमने तो हर खुशी देने का वचन दिया था, परन्तु तुमने
तो देने से पूर्व ही सब कुछ छीन लिया।"

और आज भी सीमा उसी की प्रतीक्षा में है। शायद
सुधीर लौट आएगा। शायद इन्हीं किन्ही वायुयानों में
सुधीर भी होगा। उसे समाज के बन्धनों से घृणा थी।
उसे तो केवल अपने सुधीर की प्रतीक्षा करनी थी। रातों
को सोते जागते उसे हर पल ऐसा लगता मानो दूर कहीं
से वह बुला रहा है। और सीमा उसकी याद में खो
जाती।

और सीमा प्रतीक्षा करती रही। हर वायुयान को
देखती और घन्टो आकाश की शून्यता को मापती रहती।
सीमा विश्वासो के लिए केवल यही कह पाती—"सुधीर,
नही आओगे? तुम नही आओगे तो मैं स्वयं ही आ
जाऊँगी! हां, मैं आ जाऊँगी·· तुम्हारे पास, सूखी और
उजाड़ जिन्दगी की नदियो से गुजर कर, अपने अटूट
अधूरे स्वप्नो का बोझ उठाए—यह बताने के लिए कि
आत्मा का आत्मा से सम्बन्ध एक अटूट कड़ी है, जन्मों
को·· मानव भी चक्र के साथ आता है ··जाता है।"

और एक दिन सीमा की अतृप्त आत्मा संसार के
समस्त बँधनो को तोड़ कर उस अतृप्त आत्मा मिलने शून्य
मे समा गई।

दीपक मसन्द
बी. एड.
जामिया टीचर्स काजले

# मर्यादा

आज प्रीती की शादी का दिन था। जमाने की नजर मे आज वो एक नई दुनिया मे अपने सपनो का समार सवारने जा रही थी। आज उसकी जिंदगी मे वो दिन आ गया था जिसका इन्तजार हर नवयौवना धड़कते दिल से करती है। न जाने कितने अनगिनत ख्वाब हर कुमारी पलकों मे समाये रहते हैं प्रीती भी लाल सुर्ख सोहाग जोड़ा पहने हुए दुल्हन का रूप धारण किया हुआ था। उसके सीने में भी कुछ ख्वाब मचल रहे थे—पर वह ख्वाब अतीत के थे—जब प्रीती के सूने जीवन मे कोई मस्त पवन का झोका बनकर आया था। और वो था विपिन। विपिन के आते ही प्रीती के वीराने मे भी चुपके से बाहर आ गई। और विपिन को तो मानो प्रीती के रूप मे दुनिया की हर खुशी मिल गई। उसने अपना सब कुछ प्रीती पर लुटा दिया। प्रीती उसके सपनों की रानी थी जिसके लिए उसने दुनिया की हर शह ठुकरा दी थी।

इधर प्रीती भी विपिन की तरफ खिचती जा रही थी। कभी कभी वह चौंक पडती ? न जाने विपिन की झील जैसी गहरी आखो मे क्या आकर्षण था, जिन्होंने प्रीती को भी दुनिया से बेखबर कर दिया था। पर प्रीती अपने प्यार को प्रकट न कर सकती थी। वह मन ही मन सुलगती रहती। विपिन ने तो अपने प्यार को प्रगट कर दिया, क्योंकि वह पुरुष था, पर प्रीती— वो तो एक नारी थी, जो परतन्त्र है, इसलिए अप्रगट रहती है, एक शोला है जो विस्फोट करता है, दूसरी राख से ढंकी आग है, जो भीतर ही भीतर सुलगती रहती है। शोला विस्फोट कर शान्त हो जाता हो जाता है, परन्तु राख के नीचे दबी आग सदा प्रज्जवलित रहती है। इसीलिए प्रीती भी कुछ न कह पाने की असमर्थता मे स्वयं झुलसती रही। उसके सामने मर्यादा और समाज के रस्मो रिवाजों की एक ऐसी अदृश्य, किन्तु मजबूत दीवार थी, जिसे वह कभी न लाघ सकती थी। मर्यादा की इन कड़ी शृंखलाओं मे घिरी बेबस प्रीती विपिन के प्यार की अग्नि में जलती रही। वो सोचती मैं विपिन के प्यार का क्या जवाब दूं ? मैं तो वो हूं जिसे प्यार करने का कोई हक नही है। मैं तो समाज के हाथो में एक बेजान कठपुतली हूं जिसकी अपनी भावनाओं की कोई कद्र नही। प्रीती तो उन धर्मभीरु नारियो मे से थी जो अपने माँ बाप के सुख में ही अपने सुख की अनुभूति करना अपना फर्ज समझती है।

और एक दिन मर्यादा के सामने प्रीती झुक गई। बेरहम समाज से डरकर प्रीती ने अपना प्यार, अपना सुख सब कुछ अर्पण कर दिया अपनी मर्यादा की वेदी पर। उसने विपिन से कहा—"तुम मुझे भूल जाओ, और अपनी नई दुनिया बसा लो।" विपिन पर तो मानो वज्र गिर गया। उसे लगा कि जैसे प्रीती के एक ही वाक्य ने उसकी जिन्दगी में जहर घोल दिया है। उसे कुछ समझ न आया कि आखिर उसके प्यार का यह अंजाम क्यो ? खुदा उसे कौन से जन्म के गुनाहों की इतनी बड़ी सजा दे रहा है ? क्या यही वह प्रीती है जिसे उसने देवी मानकर पूजा था ? क्या मिला उसे पत्थर के बुत की उपासना करने से। उसने प्रीती को लाख समझाया—वो दुनिया वालों की खातिर उसे इतनी बड़ी सजा न दे। पर प्रीती तो पत्थर बन गयी थी। एक ऐसा निर्जीव पत्थर जिसके

सामने कोई लाख सिर पटके, पर वो नही पिघलता।

एक दिन उसकी इस बेरुखी को देखकर विपिन उसकी दुनिया से दूर चला गया—बहुत दूर जहां उसे अतीत की यादों के जख्म कभी न सताये। प्रीती की खुशी के लिए उसने सबसे नाता तोड़ दिया। विपिन तो चला गया। पर प्रीती की जिन्दगी मे कभी न खत्म होने वाला सन्नाटा दे गया। प्रीती उसकी याद मे रातों को रोती बिलखती। पर जो चला गया है उसे कब कौन वापिस बुला सकता है? प्रीती ने सोचा था व तमाम उम्र विपिन की यादों के सहारे गुजारेगी। पर इस जालिम समाज ने उस बेबस पर जरा भी रहम न खाया। मां बाप की खुशी के लिए प्रीती ने अपने ही हाथों अपने अरमानो की दुनिया मे आग लगा दी। उसने चुपचाप कसाई समाज के सामने गर्दन झुका ली। और वो भी मजबूर होकर एक नई दुनिया बसाने चल पडी। वो भी दुल्हन बनी — पर विपिन की नही, किसी और की। आज की रात अग्नि को साक्षी मानकर सात फेरे लगाकर उसे तमाम उम्र के लिए परायी बन जाना था। इन्ही अहसासों और अतीत की स्मृतियो ने प्रीती को व्याकुल कर दिया। पर उसकी यह व्याकुलता भी कितनी मूक, अव्यक्त और अप्रदर्शित थी। उसका प्यार सिर्फ दर्द बनकर रह गया। एक ऐसा दर्द जो मर्यादा की सीमा का बन्दी होता है।

पर शायद उसने इस दर्द से छुटकारा पाने का अन्तिम हल सोच लिया था। प्रीती ने मन ही मन दृढ संकल्प कर लिया था। अचानक न जाने उसे क्या सूझा। वो उठी — आलमारी के पास गयी। उसमे से एक शीशी निकाली। एक भरपूर नजर प्रीती ने शीशी मे पड़े हुए तरल पदार्थ पर डाली और फिर एक ही घूंट मे उस असहाय नारी ने वो जहर पी लिया। प्रीती ने समाज के इन सीखचों से सदा के लिए नाता तोड़ दिया। झूठी मर्यादाओं की जंजीरों से विपिन की प्रीती सिर्फ श्मशान पीड़ित की राख बन कर रह गयी।

प्रभा भन्डारी

बेसिक द्वितीय वर्ष
टीचर्स कालेज

माँ सरस्वती के चरण कमलो मे यह तहज़ीब का दूसरा पुष्प समर्पित करता हूं। पचास वर्ष के इस लहलहाते बृक्ष पर यू तो अब तक न मालूम कितने पुष्प इसकी भिन्न-२ शाखाओ पर खिले है परन्तु इस पचासवें वर्ष के पुष्प का अपना अलग ही स्थान है।

जामिया मिल्लिया इस्लामिया की स्थापना अब से ठीक ५० वर्ष पूर्व २९ अक्टूबर १९२० को हुई थी। यह कोई नवोदित सस्था नही थी बल्कि अलीगढ मुस्लिम विश्व विद्यालय के प्रागण में उसी के एक रूप के आकार मे इसे प्रारम्भ किया गया। मौलाना मोहम्मद अली व हकीम अजमल खाँ जैसे महान नेता थे इस पौधे के माली, जिन्होने अपना खून पसीना एक करके इस पौधे को बडा किया और इन सब को सहयोग मिला राष्ट्रपिता महात्मा गान्धी का। जमाने की गर्म हवाओ ने इस पौधे को अनेकानेक परेशानियाँ पहुचाई लेकिन सच्चे काम की सच्ची लगन ने इस पौधे को बचा लिया। १९२५ मे यह पौधा अलीगढ से उठाकर देहली लाया गया। यहाँ आकर इसकी हालत और अधिक बिगड़ने लगी लेकिन इसी समय तीन नौजवान विद्यार्थियो ने आकर इस पौधे को सम्भाला। ये तीनों ही जर्मनी से शिक्षा प्राप्त करके ज्ञान, लगन और सच्ची भावना लेकर तन, मन, धन से जुट गये इसकी सेवा करने। ये थे डा० जाकिर साहब, और उनके दो साथी डा० आबिद हुसैन व प्रो० मुजीब। यू तो ज़ाकिर साहब अलीगढ़ छोडकर जामिया बनाने वाले विद्यार्थियो मे अग्रणी थे लेकिन अब वे ही उसके खेवन हार थे। उस समय से आज तक जामिया मे जो कुछ भी तरक्की हुई है इस सब का श्रेय इन्ही तीन व्यक्तियों को जाता है।

आज यह अपने पचास वर्ष पूरे कर चुका है तथा अपनी पचासवी वर्ष गाँठ के उपलक्ष में खूब लहलहा रहा है। इस समय यह भारत की मान्यता प्राप्त संस्थाओं में अपना विशिष्ट ही स्थान

ग्रहण किये हुये है ।

अगर पृथ्वी पर कोई स्थान देखना हो कि "हम एक है" कहा दिखाई देगा ? तो वह स्थान है जामिया । यहाँ विद्यार्थियो और अध्यापको का सम्बन्ध साधारण से कुछ परे ही है । सभी की सरस वाणी व उत्तम आचार विचार जामिया के वातावरण को मोहक बनाये हुये है । मैं अपने साथियो से तथा अन्य विद्यार्थियो से कहना चाहूंगा कि वे इन महान व्यक्तियो के व्यक्तित्व से शिक्षा ले । मैं आप सभी से आशा करता हू कि आप इस पावन भूमि की मान, मर्यादा एवं प्रतिष्ठा को कभी आंच न आने देंगे और यथा सामर्थ्य सहयोग देकर अपने को कृतार्थ समझेगे ।

विजय कुमार 'आजाद'

# जामिया मिल्लिया इसलामिया

—बाबू खां

देहली की पुन्य भूमि में गौरव गरिमा की यह मूर्ति।
गौरवमय भविष्य करने को यह करता शिक्षा की पूर्ति ॥

जामिया मिल्लिया है इस महान योगी का नाम।
उच्च शिक्षा का प्रचार लक्ष है इस साधक का आठों याम ॥

भारत के विख्यात क्षेत्र में इसका है स्थान महान।
भव्य भवन कला ने इसकी सुन्दरता कर दी है स्वर्ग समान ॥

जगह जगह से आये छात्र हैं विद्यालय के प्रांगण में।
सर्व श्रेष्ठ गुरुओ की छाया मिलती है इसके आंगन में ॥

अनुशासन तो प्राण रहा है इस जामिया मिल्लिया का।
परीक्षाफल आदर्श रहा है सदैव इस विश्व-विद्यालय का ॥

आओ मिलकर विनय करें सब ईश्वर से इसकी गति की।
ध्वजा पाताका ऊंची रक्खें मिलकर हम सब इसके यश की ॥

— — ——

# बेसिक शिक्षा का मनोवैज्ञानिक आधार

—सुदर्शन कौर

किसी भी शिक्षा प्रणाली को सफल बनाने के लिए उनका निर्माण मनोवैज्ञानिक आधार पर करना पड़ता है। आज कल की शिक्षा मे अनुशासन की समस्या दिन प्रतिदिन बढ़ती जा रही है शिक्षा की ऐसी संस्थाओं में कई बार बाहरी दबाव और डर के अनुभव पैदा करके शमशान भूमि की भाँति शांति पैदा करली जाती है परन्तु ऐसी शान्ति न तो बहुत देर तक रह सकती है और न ही इससे किसी तरह के विकास का लाभ हो सकता है।

देखने में आया है कि बेसिक स्कूलो में सामान और भवन साधारण होने से अनुशासन अच्छा होता है। बेसिक प्रणाली का सबसे बडा गुण यह है कि यह मनोविज्ञान के सिद्धान्तो पर आधारित है। सबसे पहले इस शिक्षा में मनुष्य के मन की मूल प्रवृतियो को आधार माना है' बालक का यवहार इन प्रवृतियों पर ही निर्भर होता है। इन प्रवृतियो का दमन करने से मानसिक, शारीरिक कठिनाईयां उत्पन्न हो जाती है। बेसिक स्कूलो में बालक की रचनात्मक प्रवृति को विशेष प्रोत्साहन उत्पन्न हो जाता हैं। मिट्टी के खिलौने बना कर सूत का कपडा तैयार करके फल फूल उगाकर बच्चे बहुत खुश होते हैं।

इसी प्रकार जिज्ञासा प्रवृति भी बाल्यावस्था में उत्तेजित होती है। अपने आस पास के वातावरण की जानकारी प्राप्त करने के लिए बालक कई एक प्रश्न पूछते हैं जिससे शिक्षक तथा माता पिता झुंझला जाते है। बेसिक शिक्षा मे बालक को अपने वास्तविक जीवन तथा प्रकृति को समझने का पूरा अवसर मिल जाता है।

ऐसी अवस्था मे सग्रह की प्रवृित भी बलवान होती है। बेसिक शिक्षा मे इस प्रवृित को सन्तुष्ट करने के उपाय किए जाते हैं, जिससे एक तो हाथ से उत्पादित वस्तुओं को सावधानी से एकत्रित करने का उत्साह पैदा होता है व दूसरी अनुचित प्रवृतियो से जैसे चोरी करना इत्यादि नष्ट हो जाते हैं।

बेसिक शिक्षा मे बालकों को परस्पर सहयोग से कार्य करना होता है। इस प्रकार उनकी बहुत सी सामाजिक प्रवृत्तियां जैसे सामूहिकता, आत्म गौरव आदि अपने आप सन्तुष्ट हो जाती हैं। और इनके शोधन द्वारा बालको का भली भांति विकास होता है। प्रतियोगिता के स्थान पर बालक क्रियात्मक कार्यों में एक दूसरे से सहायता लेते हैं' इस प्रकार उनमे सद्भावना, स्नेह,

सहनशीलता आदि गुणो के साथ-२ आज्ञाकारिता आदि गुणो का विकास होता है।

प्रायः विद्यालयो मे ज्ञान प्राप्ति पर बल दिया जाता है। शारीरिक, मानसिक तथा सामाजिक कारणों से अध्ययन में पिछडे हुए बालक जीवन भर के लिए आत्म हीनता का भाव उत्पन्न कर लेते हैं परन्तु बेसिक शिक्षा मे ऐसा नही होता ।

मस्तिष्क में विभिन्न मानसिक शक्तियाँ होती है जिनको व्यक्तित्व से विभिन्न करके सुधारने तथा विकसित करने में प्रयत्न किए जाते है। इनकी शिक्षा तथा वृद्धि के लिए अलग अलग विषय पढाये जाते है जिससे अलग अलग विषय शिक्षा के केन्द्र बन गये और बच्चो की रूचियो तथा आवश्यकताओ की ओर ध्यान न दिया गया परन्तु मनोवैज्ञानिक सिद्धान्तो के अनुसार मस्तिष्क मे भिन्न भिन्न विचारो के लिए भिन्न-२ स्थान नही होता, वह तो पूर्वार्जित ज्ञान तथा समस्त व्यक्तित्व के साथ संगठित होता है। यदि सगठन न हो तो मस्तिष्क उस विचार को स्वीकार नही करता। यह भानमीत का पिटारा नही जिसमें भिन्न-२ विचार अलग-२ रूप मे पडे हो, परन्तु यह एक प्रकार का सगठन है जहां कोई भी ऐसा विचार किसी कोने में पडा नही रह सकता जिसका व्यक्तित्व तथा जीवन से कोई सम्बन्ध नही होता। बेसिक शिक्षा मे ज्ञान के साथ साथ बच्चो के सर्वांगीण विकास की ओर भी ध्यान दिया गया है। प्रत्येक विषय वास्तविक जीवन से सम्बन्धित होते हैं। बेसिक स्कूलो में पढ़ाये जाने वाले सभी विषयों का क्रियात्मक जीवन से सीधा सम्बन्ध होता है। सार्थक बातो मे बच्चे रूचि लेते हैं उनका ध्यान उसकी ओर खिच जाता है। वास्तव मे बेसिक शिक्षा मनोवैज्ञानिक आधारों पर स्थित है जो बालक के मस्तिष्क में समुचित गुणो का विकास कर उसे एक आदर्श व्यक्तित्व प्रदान करने के लिए उत्तरदायी है ।

---

# "मैं देवता नहीं हूं"

—शीला रानी

सूर्य डूब चुका था। जोगी ने भूमि पर मृगछाला बिछाई और दीप जलाकर बैठ गया। किसान घर लौट रहे थे। चरवाहे भी गाते बजाते चले आ रहे थे। शाम के अन्धेरे में दूर कहीं जगंल में जलते हुए दीपक को देखकर वह ठहर गये। ......... कौन है ?

"..... होगा,- 'कोई नगर वासी।"

लोग अपने अपने घर वापिस लौट गये। जोगी रात भर मस्ती मे बीन बजाता रहा। लोग घरों में लेटे लेटे सुन रहे थे। बडी सुरीली और मधुर आवाज थी। रात भर कोई भी न सो सका। प्रातः काल किसान खेत पर जाने की बजाय जगल की ओर मुडे, चरवाहे भी इसी ओर गये। गाँव का गाँव जोगी के छोटे मे खेमे की ओर मुड गया।

उसी दिन गाँव भर में शोर मच गया कोई बहुत पहुंचा हुआ साधु आया है। प्रसिद्ध जोगी है, बीन बडी सुन्दर बजाता है। ज्योतिषी भी है। सुनते हैं सप्ताह भर के लिये आया है फिर हिमालय की तराई में वापिस लौट जायेगा।

व्यक्ति प्रसन्न होकर एकत्र होने लगे। जमीदार गोपालसिंह का पुत्र बीमार हुआ। बचने की कोई आशा न रही, जोगी ने जडी दी, तुरन्त ठीक हो गया।

बूढी ताप्ती की पुत्री पागल हो गई थी, जोगी ने उसे मन्तर और झाडफूंक से ठीक कर दिया।

राधेनाथ की पत्नी के गहने भी जोगी ने तलाश कर दिये।

रात को गाँव वाले जोगी के पास जाते वह उन्हें आश्चर्यजनक बाते सुनाता। घाट घाट की बातें शहर की वारदाते, जीवन भर के अनुभव, सभी कुछ बताता। लोग सारा दिन रात्रि की प्रतीक्षा में कार्य मे लगे रहते। स्त्रियां भी सारा दिन काम करती और शाम होते ही निपट जाती। घरो में ताले रहते और सब जोगी के खेमे के सामने रहते।

जोगी का खेमा मकान में बदल गया खेत भी मिल गये। दो बैल भी आ गये। गाँव का सारा कार्य उसके सिर पर आ पडा। शादी, झगडे सभी कुछ उसे निपटाने पड़ते इस प्रकार सारा

गाँव प्रसन्न था ।

"इस बार सितारे बताते हैं कि फसल अच्छी रहेगी", वह कहते, "और गाँव गल्ले से भर जाएगा" ।

सितारे जो कहते वह उन्हें बता देता । उसका ज्ञान सच्चा था । लोगों का उस पर भरोसा था । यह गाव दूसरे गाँवों की अपेक्षा अधिक समृद्ध हो गया । शान्ति और सन्तोष छा गया । दूर दूर से व्यक्ति जोगी के दर्शनों के लिए आने लगे । "बाबा दुआ करो"— हर रोज यही आवाज थी । भगवान भी उसकी सब प्रार्थनायें सुन लेता । वह दिन भर प्रार्थना करता' दिन भर चिन्तन करता रहता । न अपने आराम का ख्याल न अपने दु:ख-सुख का । जिस हालत में गाँव में आया था ' उसी हालत मे पडा रहता वही जोगिया वस्त्र, वही मृगछाला, वही मिट्टी का दीया ।

एक दिन जमीदार ने गाँव मे सब को एकत्र किया और कहा, "जोगी को महल मिलना चाहिए । सुन्दर वस्त्र दिये जाने चाहिए, वह हमारे गाँव की शोभा है" । और फिर जोगी महल मे आ गया । उसने मना किया, जिद्द की, जंगल का हिरन शहर मे खुश नही रह सकता, मगर लोगो ने उसे जोगी की विनम्रता समझी । जोगी को सुन्दर वस्त्र दिये गये । मृगछाला की जगह चाँदी का आसन मिला' गले मे गेंदे के फूलों का हार डाला गया । अब वह एक साधारण जोगी नही अपितु अब गुरूदेव बन गया । लोग सुबहो शाम नियमित रूप मे दर्शनो के लिये आने लगे ।

जोगी बैठा रहता, परन्तु अन्दर ही अन्दर वह दुखी था । व्यक्ति समझते थे कि वह बहुत प्रसन्न है । वह अपने ऊपर चढाये हुए रंग को दूर करना चाहता था । वह उस शान्ति को ढूढना चाहता था जो उन चिथड़ो मे थी, रूखे सूखे भोजन मे थी । छत्तीस प्रकार के भोजन का बड़ा सा थाल और सुन्दर सुन्दर वस्त्र जब उसको दिये जाते तो वह परेशान होता था । लोग झुक कर उसके सामने बैठते, हाथ जोडने के बजाय पैरो पर सिर रखते तो वह सादा जीवन व्यतीत करने वाला जोगी उकता जाता । उसे तो सादा जीवन चाहिए था, वह अकेला पड़ापड़ा घबरा जाता था ।

"मैं साधु हू या राजा ?" वह झू झला कर पूछता । "नही स्वामी' देवता," उत्तर मिलता' और जोगी आश्चर्य में पड़ जाता, फिर धीरे धीरे जोगी भी बदलने लगा ।

वह सोचता कि वह दूसरे समस्त व्यक्तियों में उत्तम है । तभी तो व्यक्ति मेरी पूजा करते हैं, वह पत्थर का तो नही बन सकता, क्योंकि देवता चुप रहते हैं और वह पत्थर के हैं ।

दूसरे दिन व्यक्ति दर्शन को आये तो जोगी को खामोश और आँखे मूंदे हुए विचारो मे डूबा हुआ पाया । एक एक करके वे सब चले गये । सुबह और शाम को भी यही हुआ और फिर रोज यही

होने लगा। व्यक्ति जोगी की ग्राखे देखते, उसकी ग्रावाज सुनने को तरस गये, कुछ प्रसन्न थे कि जोगी ग्रब सचमुच देवता बन गया। कुछ परेशान थे कि जोगी को क्या हो गया है, परन्तु सभी चुप थे, कोई कुछ नही कह सकता था, ग्रौर जोगी के हाथ पैर बेकार होने लगे।

बूढी ताप्ती एक बार फिर ग्राई, उसकी पुत्री दूसरी बार पागल हो रही थी, जोगी ने बन्द ग्राखो से जडी उसे दे दी। दुखी की मारी ताप्ती वापिस चली गई, क्योकि इस बार वह सन्तोष न था जो पहले प्राप्त हुग्रा था। लडकी जडी खाते ही ग्रौर पागल हो गई' उसने कुएं में कूद कर जान देदी। ग्रब लोग ग्राश्चर्य से जोगी को देखते रहे।

जमीदार का पुत्र बीमार हुग्रा, जोगी के हाथ फिर हिले। जड़ी मिल गई पर लड़के की हालत खराब होने लगी ग्रौर वह मर गया। लोग चौक गये, जोगी की हर दवा पलट गई, हर प्रार्थना व्यर्थ रही। परन्तु वह चुप रहा, व्यक्ति उक्ता गये। उसके बारे में कई प्रकार की बातें हुईं लेकिन उस पर कोई प्रभाव न हुग्रा। गाव वालो ने भगवान से प्रार्थना की पर वह चुप रहा, सभी दुःखी घर लौट गये। प्रथम बार देवता ने उन की प्रार्थना ठुकराई थी।

बहुत दिन बीत गये। व्यक्तियो ने उसके पास ग्राना जाना कम कर दिया क्योंकि उसका मन्तर ग्रन्दर ही ग्रन्दर समाप्त हो गया था। ग्रब उस पर कोई वस्तु प्रभाव न डालती थी। व्यक्ति इशारे करते थे, हंसते थे, जोगी की ग्रांखे बन्द थी, वह देख न सकता था। बस मुस्कराता रहता था, कुछ ने उस के मुह पर उसे मुफ्तखोर भी कहा।

जोगी गलती पर गलती कर रहा था, उसकी एक एक वस्तु छिनती जा रही थी, वह चुप चाप उन्हे देख रहा था, भोजन का थाल छोटा होने लगा, वस्त्र दूसरे दिन, चौथे दिन फिर प्रति सप्ताह मिलने लगे। जोगी का हृदय टूट गया, लोग केवल एक समय दर्शन को ग्राने लगे, धीरे धीरे यह भी छूटने लगा।

"इस साल फसल कैसी होगी" ? लोगो ने पूछा। जोगी ने गेहू के दानो को छूकर वापिस कर दिया, चार महीने के ग्रन्दर ग्रन्दर वर्षा खूब हुई ग्रौर फसल नष्ट हो गई। लोग जोगी पर भरोसा रखते हुए घबराने लगे, उसे नाम मात्र का देवता मानने लगे। कोई बीमार होता तो वे जोगी के पास नही जाते। लोग उसे ग्रब बेकार समझते थे, वह केवल ध्यान मे मग्न रहता था।

एक शाम को कुछ व्यक्ति ग्राये, नाच गाना ग्रारम्भ कर दिया। देवता कभी कभी दर्शन देते हैं। सूरदास को कृष्ण ने एक बार दर्शन दिये थे, जोगी के सामने वह चित्र था, लोग हाथ बांधे खड़े होगे, कुछ पैरो पर झुके होगे। उसने धीरे धीरे ग्रांखे खोली, परन्तु जैसे उसे किसी ग्राकाश से पृथ्वी पर डाल दिया हो। जोगी की ग्रांखे खुल गईं, लोग जा चुके थे ग्रौर जोगी के सामने हंसी ग्रौर

नफरत पैदा करने वाली नजरे थी, लोग घरो को वापिस लौट गये। जोगी यथार्थ के ससार मे आ चुका था। उसने घबरा कर फिर आँखे बन्द कर ली।

दो दिन तक जोगी से कुछ न खाया गया। वह चुप चाप आँखे बन्द किये बैठा रहा। अब मुख पर परेशानी थी। तीसरे दिन जोगी महल से गायब था। लोग शाम को थके माँदे खेतों से घर वापिस लौटे तो जोगी के गायब होने की खबर मे उन्हे दु ख हुआ। गलती इनकी थी, कैसा भी था, इनके गाव का देवता था। पर अब देवता रूठ गया था, लाग अफसास कर रहे थे। रात हो गई लोग महल का कोना कोना देख कर वापिस लौट गये। सारा गाँव थक कर सोया हुआ था। अचानक नया जीवन सा मिला, लोग चौंक गये। बहुत दूर से जानी पहचानी वही प्यारी आवाज आ रही थी। लोग जगल की ओर भागे।

चिराग जल रहा था, मृगछाला बिछी थी और उस पर गाव वालो के मन मन्दिर का देवता बैठा हुआ था। बीन की आवाज जंगल में फैल रही थी। जगल गूंज रहा था। लोगों के मन भी गूंजने लगे, जैसे कोई खोया हुआ खज़ाना वापिस मिल गया।

...... 'देवता' देवता' ... लोग पूरी आवाज से चिल्लाये। बीन की आवाज के बीच में कुछ समय बाद जोगी की थरथराती हुई आवाज गूजी '
मैं·········देवता······नही······हू । ········· ·· ·····················मैं ······ ··देवता······
············नही············हू ·· ··········मैं······ ·····

# प्रेम

—सुभाष चन्द्र राना

प्रेम अनुभूति का विषय है। प्रेम का पहला लक्षण है, अन्तर में कोमलता और स्निग्धता का उद्रेक होना। आकर्षण के जन्म लेते ही व्यक्ति के मुग्ध प्राणों को मधुरता मिश्रित बर्फ जैसी शीतल जलन की अनुभूति होने लगती है। उस समय कोमलतम, मधुरतम भावनाएं अन्तर्मन के किसी निगूढ कोने से निकल कर चुपके से होंठों पर आ बैठती हैं। मौन भाव से प्रेमास्पद के मधुर इंगितो को अपलक निहारती रहती हैं। परन्तु प्रेम कोमल अनुभूति ही नहीं बल्कि प्रेम में पीड़ा की विरह वेदना की एक तीव्र अनुभूति मिश्रित होती है। पीडा प्रेम का एक शाश्वत अग है।

प्रेम मानवता का दूसरा नाम है। प्रेम आँखों से नही, हृदय से देखता है इसलिए प्रेम के देवता को अन्धा कहा गया है। जिसके हृदय में प्रेम बल्लरी विकसित होती है' उस साधक की प्रेम साधना शिखर पर पहुच जाती है। प्रेम पूर्ण हृदय का पहला रूप है-दीपक की तरह जलने की भावना। विरह रात्रि को प्रकाशित करने तथा प्रिय का सामीप्य पाने के लिए उसका जीवन दीप तिल तिल कर जलता है। परन्तु वह यह चिता कब करता है कि मिलन कब होगा! प्रेम को क्या चिता। इसीलिये तो प्रेम को अन्धा कहा गया है।

प्रेम के दो लक्षण हैं। पहला बाहरी ससार को भूल जाना दूसरा स्वंय अपने आपको भी भूल जाना। प्रेम अनिर्वचनीय है। प्रेम मे सुख और दुख का अनुभव लुप्त हो जाता है। सच्चा प्रेम तो वही है जो सयोग मे भी वियोग की मधुर वेदना का अनुभव करता है। प्रेम को समझने वाले विरले ही होते है। प्रेम में क्या है यह तो केवल प्रेमी हृदय ही जानता है।

प्रेम बलिदान सिखाता है। आत्मविसर्जन की प्रेरणा देता है, आत्म सचय की नही। प्रेम तो बलिदान का ही एक रूप है। प्रेम ससार के कण कण में व्याप्त है। प्रेम से ही सृष्टि का जन्म होता है। प्रेम से ही उसकी व्यवस्था होती है और प्रेम में अन्त में विलीन हो जाती है।

| | | |
|---|---|---|
| "क्रोध को प्रेम से जीता जा सकता है" | — | बुद्ध। |
| "प्रेम क्रोध का शत्रु है" | — | महात्मा ज्ञान चद |
| "प्रेम संसार की ज्योति है" | — | बाईबल |

"प्रेम ही संसार की सबसे बड़ी चीज है"  —  डब्ल्यु मिल

"प्रेम महान वस्तु है। यह कठोर, शुष्क और क्रूर हृदय को भी मोम की तरह मुलायम कर देता है"

जार्ज वाशिंगटन

"प्रेम ही जीवन का सार है"।

प्रेम से कहे गये शब्द अमृत की तरह है

—कार्लाइल

## कविता

—विजय कुमार 'आज़ाद'

स्वयं मौत से मैं क्षणिक सास लेकर,
तुम्हे देखने को जिये जा रहा हूं।

ढलने लगे हैं विश्वास के क्षण,
आशा सजीली लजीली बनी है।

उड़ने चला है विहग आज जग से,
अन्तिम मिलन की पिपासा जगी है।

अभिशाप जग के मुझे छल रहे है,
वर्दान मेरे जग ले चुका है।

दुनिया ने अब तक मधुघट पिये हैं,
मुझे आज पीने को विष मिल चुका है।

स्वय आज विष को ही अमृत समझकर,
तुम्हारी कसम मैं पिये जा रहा हू।

स्वय मौत से ... ... ... ... ...

छिपाये रहा मैं हृदय आवरण में,
न मैंने ये आँसू किसी को दिखाये।

देखा तुम्हे दूर सरिता किनारे,
स्वय रोकते - २ छलछलाये।

अवसान है जिन्दगी के क्षणो का,
खुशियाँ मनालो दीपक जला लो।

बिदा हो रहा है प्रवासी तुम्हारा,
अरे प्रेयसी आज मातम मना लो।

सिसकियाँ भरोगी बहुत दूर पर तुम,
चिता से अलग उस नदी के किनारे।

सरिता की लहरें पूछेंगी तुमसे,
क्यों रो रही हो, ये क्या थे तुम्हारे ?

छिपा कर कहोगी सभी मन की बातें,
ये पागल था जिसकी चिता जल रही है।

तुमसे तो अच्छी मुझे मौत ही है,
मिला मौत से जिन्दगी मिल रही है।

जिन्दगी मौत से, मौत से जिन्दगी,
मौत को जिन्दगी मे किये जा रहा हू।

स्वयं मौत को ... ... ... ... ...

# क्या आप जानते हैं ?

—योगेश माथुर

१. हमारे शरीर में इतनी चर्बी है कि उससे साबुन की सात टिकिया बन सकती है ।

२. हमारे शरीर में इतना लोहा है कि पौन इच की दो कीलें बन सकती है ।

३. हमारे शरीर मे इतना कार्बन है कि उसकी नौ सौ पैंसिलें बन मकती है ।

४. हमारे शरीर में इतना फास्फोरस है कि उससे दिया सलाई की २२०० डिबियाँ बन सकती हैं ।

५. बिना भोजन के मनुष्य दो महीने तक जीवित रह सकता है ।

६. हालैंड की एक औरत जेरथी ने दो साल के अन्दर २५ शादियाँ की ।

७. सूर्य का भार ५१ अरब और २० करोड मन है ।

८. विश्व मे सबसे छोटा राज्य वेटिकन है जो रोम मे है । इसका क्षेत्रफल १०९ एकड है । जिस ससार का सबसे बडा गिरजा घार 'सेट पीटर्स' है ।

९. संसार का सबसे बड़ा डाक टिकट चीन ने १९१३ मे छापा, जिसकी लम्बाई पौने दस इच चौडाई पौने तीन इच हैं ।

१०. एक ग्राम पानी मे ३३ $\times 10^{21}$ अणु होते हैं । यदि इन्हे गिनना चाहे तो, अगर १००० अ प्रति मिनट के हिसाब से भी हमे लगभग ६० लाख करोड वर्ष लग जायेगे ।

# चाक और शिक्षक

—सुन्दर शाम सचदेवा

कहा जाता है कि इन्सान ख़ाक से बना है। आप माने या न माने, यदि मुझे कहना हो तो मैं अवश्य कहूँगा कि शिक्षक चाक का बना है। इस लिए नही कि चाक से श्याम-पट पर लिखते-२ खड़िया की धूल से वह अपने हाथो, कपडो और मुंह को सान लेता है, वरन् इस लिए कि चाक शिक्षक के कर्म, विचार और चरित्र का प्रतीक है। आग्ल भाषा का चाक (Chalk) शुद्ध श्वेत पदार्थ है। शिक्षक का चरित्र भी साधारणत. शुद्ध होता है क्योंकि सीना जोरी की चोरी अर्थात रिश्वत खोरी के अवसर, जिनके लिए अन्य विभाग बदनाम हैं उसे प्राप्त नही है कार्य के कुशल सम्पादन मे भी चाक शिक्षक का प्रभावकारी अस्त्र है जिसके उपयोग से वह पाठ को अधिक स्पष्ट और सुगम बनाने में समर्थ होता है।

हिन्दी में कुम्हार के चाक की तरह शिक्षक गतिशील होना है। ठीक ही कहा गया है कि शिक्षक आजन्म विद्यार्थी रहता है। भगवान विष्णु का सुर्दशन चक्र उनकी अगुली पर चक्कर लगाता हुआ यह देखकर चक्कर खा जाता है कि शिक्षक का विद्या चक्र उससे कही ऊंची और अच्छी स्थिति लोगो के मस्तिष्क मे पाए हुए है। चाक की तरह गतिमान रह कर शिक्षक रूपी कुम्भकार छात्र रूपी बर्तन ढालता है। ऊपर से कठोर बाग्य तथा डडो की हलकी ताडना दे और अन्दर से सहानुभूति और प्रेम का सहारा दे वह उन्हे बढाता और सुडौल बनाता है फिर अपनी ज्ञानाग्नि से उन्हे पकाता है।

समाज के दूषित वातावरण की बूंदे कुसमय में जिन अभागे बरतनो पर पडजाती है वे गल जाते हैं, अधपके रह जाते है, चटक जाते है। घर में माता पिता के असयत व्यवहार चित्तपट पर अश्लील अभिनय, फिल्मी राग और बाजार मे अवाछित वेष भूषाऐ दिन में अठारह घन्टो के लिए बालक के मन को विषाक्त करते है। शेष छ घन्टो में शिक्षक को जर्राह, सर्जन या शल्य चिकित्सक के रूप मे बालक के हृदय की कालिमा को भी फारसी में 'चाक' करना (चीरना) पडता है।

इतना होते हुए भी अर्थ व्यवस्था ने उसे लाचार कर रखा है, आर्थिक जगत मे वह गुरू न रह कर हल्का हो गया है, समाज में वह न तीन में है न तेरह मे। उस पर भी वह अपने को तीन तेरह किए हुए है।

उसके जी में बीस बिस्वा यही आता है कि बीस की गिनती को दाब, उससे निकले 'बिस' को पी सदैव के लिए एक से एक हो जाय '

ऐसा अनूठा है शिक्षक का चरित्र 'तस्मै श्री गुरुवे नमः'।

# अधूरी आस

—मंजु गोयल

चातक की प्यास बुझाने
स्वाति बूंद उमड़ आए है।
वसुधा के आंचल लहलहाने
काले मेघ उमड़ आए है ।।

काश अपना भी कोई होता
मन के छाले सहला देता।
इस क्षण भर जीवन में केवल
क्षण भर ही मन बहला देता ।।

लेकिन यहा कौन है अपना
झूठे निकले सपने सारे।
भग्न हृदय लिए बैठा हू।
जीवन की बाजी हारे।।

जीवन सुमन बिखर गए है
बटोर सका ना राही उनको।
अब तो मौत निकट खड़ी है
अंतिम बार बिदाई तुमको।।

केवल खेद यही है मन में
उतर सका ना आभार तुम्हारा।
तुमको हृदय दिखा ना पाया
मैं देख चुका हू प्यार तुम्हारा।।

# बदलते चेहरे

—राजेन्द्र राही

आज अट्ठाईस वर्ष के बाद तुम्हे पत्र लिखते हुए बहुत अजीब सा लग रहा है। कह नहीं सकता इसे देखकर तुम्हारे उपर क्या प्रतिक्रिया हो, जब कि हम जवानी और लड़कपन की सीढियां छलागकर बुढापे की ओर बढ रहे हैं। कई बार मैंने स्वयं से पूछा कि मैं अपने अंतिम पत्र को जिसे मैं भुवाली सैनीटेरियम से लिख रहा हू, क्यो लिख रहा हू।

आलोक ! ज्यो ज्यो मैं लिख रहा हू मेरी आखो में पुरानी यादे सिमटती हुई चली आ रही है। काश ! वह लड़कपन के दिन फिर कभी लौट कर आ जाए और हम बेफिक्र होकर झूले झूला करे। काश ! हम कभी बडे न होते, यह ज्ञान न आता, जिमसे सभी दु:ख और चिन्ताएं पैदा होती हैं और इन्सान को खाने लगती है।

दोस्त ! दैनिक पत्रो में तुमने मेरी बीमारी के बारे में पढ़ा होगा। लगता है यह मेरा अंतिम समय है, और मैं चाहता हू कि अपने जीवन की कुछ रहस्यमय बाते लिख डालू। कहते हैं अपना अपराध स्वीकार कर लेने से मन की पीडा हलकी हो जाती है। ससार की भाति तुम मेरे, एक ही रूप, से परिचित हो कि मैं एक उच्च कोटि का समाज सुधारक, राजनीतिज्ञ और न जाने लोगो ने मुझे क्या क्या उपाधिया दे रक्खी है। लेकिन, यह केवल मैं ही जानता हू किस चतुराई से मैंने अपने जीवन की स्टेज पर अभिनय किया है और मेरे दूसरे रूप को कोई नही जानता। सम्भव है जिसे पढ़कर तुम्हे भी यकीन न आए, लेकिन यह सच है।

दोस्त ! याद है वह नीरु, जिसे मैने बचपन से प्यार किया, अपनी आत्मा की गहराइयों से चाहा कभी सोचा था, एक दिन वह मेरे जीवन की वीरान राहो मे मुस्कराहटों के फूल बिखेरदेगी और रे जीवन की अधूरी पेन्टिग को अपनी मुहब्बत के रग मे साकार बना देगी। लेकिन यह सब स्वप्न ही बन कर रह गया और समाज ने हमारे बोच दौलत की दीवार खडी कर दी और जब दौलत मेरे पास आई बहुत देर हो चुकी थी।

आलोक ! तुम्हे तो याद होगी, नीरु की शादी मे दो दिन पहले की वह रात, जब वह रात के अंधेरे मे मुझसे मिलने आई थी। उसे करीब पाकर मैं उसकी आँखों मे देखता रहा, -- नीहारता ही रहा उन ओस की बूदो को जो उसकी झील सी गहरी आँखों में चमक रहे थे। मैंने शीघ्रता से उन्हे अपनी हथेलियों मे बन्द कर लिया। हमारे बीच एक गहरी खामोशी थी, जिसे हम दोनो तोड़ना चाहते थे।

उन आंसुओं उन सिसकियो को मैं सहन न कर सका, जैसे मेरा दृढ़ संकल्प उन आंसुओ की गर्मियों में पिघल गया हो, जैसे मैं एक ऊची चट्टान से फिसल रहा हू और मेरे हाथ पाव कोई सहारा न पाकर गिरते चले जा रहे हो। एक विचित्र सा अनुभव, जैसे मैं पुनः बालक बनता जा रहा हूं मैं अपने आपको रोकना चाहता था लेकिन मेरी आखे भल भला उठी। हमने एक दूसरे के गले में बाहें डाल लीं।

एकाएक नीरू ने कहा,-- पाल, कब तक इस आग में जलते रहोगे, .. .. मैं ...... तुम्हारा ...... दुःख . देख ... नही ... पानी ...... यह .. ... शादी ...... कभी ...... नही ... होगी ...... कभी ...... नही ......... ।"

वह मेरे बालो को सहलाती रही और मैंने कहा --" नीरू देखते ही देखते तुम एक अन्जान व्यक्ति के साथ पालकी मे चली जाओगी, और मैं कायरो की तरह देखता रहूंगा, शायद मेरे भाग्य में यही कुछ है ... ।"

उसके कोमल हाथ का स्पर्श एक सुनहले प्रकाश की तरह मेरी आत्मा में फैलता चला गया मानो मेरे समस्त भाव उसी प्रकाश में घुल गए हो, दोनो हाथ एक दूसरे के साथ जुडे हुए प्रतीत होते थे जैसे दो सितारे भिन्न भिन्न केन्द्रो पर घूमते हुए एकाएक एक दूसरे पर आ टिके हो और कोई यह न बता सकता था, वह सितारा यह है। और वह यह। काश ! ऐसा ही पाता और हमारे हाथ कभी अलग न होते।

इसके बाद नीरू ने जो कुछ कहा, उसे सुन कर मेरा अंग अंग काप उठा। वो घर से भागने की जिद करने लगी और मैं उसे समझाता रहा। मेरे सामने एक तरफ पार्टी के नियम थे मेरा भविष्य था और दूसरी तरफ मेरी मुहब्बत थी, जिसे बदनामी का डर नही था, जिसे समाज, माँ-बाप किसी का भी खौफ नही था।

मैने अस्वस्थ मन से कहा, " क्या प्रेम की अंतिम मंजिल शादी ही है। शादी एक सयोग है और प्रेम एक पवित्र भावना है जो शरीर की तरह बुढापे मे नही ढलता। हर प्रेम में वियोग होता है ताकि इन्सान बुढापे में उसे याद कर सके। क्या भागकर तुम पवित्र प्रेम को भी बदनाम करना चाहती हो।"

वह बोली, "पाल मेरी गोद मे किसी और का बच्चा देख कर तुम्हे ईर्ष्या न होगी ? क्या तुम यह नही सोचोगे कि काश ! यह बच्चा तुम्हारा होता ?"

मैंने कहा, "तुम एक क्या सारे ससार के बच्चो की भी मां क्यू न बन जाओ, पाल की बाहे सदा तुम्हारे लिए खुली रहेगी।"

" मैं तुमसे एक चीज मागती हू, वचन दो इन्कार तो नही करोगे, मेरी मोहब्बत की कसम

......।" नीरु ने कहा।

मैंने उसे वचन दे दिया और मेरे पास सटती हुई बोली "मुझे जहर ला दोगे ?"

यह सुन कर मैं बर्फ की सिल्ली की तरह सुन्न हो गया मेरा हलक सूखने लगा। इससे पूर्व कि मैं कुछ सोच सकता वह जाते हुए बोली, "पाल, तुम वचन दे चुके हो मैं कल इसी वक्त आऊंगी।"

मैं उसे जाते हुए देखता रहा, निहारता रहा—सोचा, बढ़कर उसे रोक लू लेकिन एक जिन्दा लाश बिना हिले-डुले, एक शिला की भाँति शून्य मे घूरती रही।

उसके बाद मैं सोचता रहा, मेरा मानसिक सन्तुलन डगमगा चुका था और मैं शराब का सहारा लेकर रात की प्रतीक्षा कर रहा था। रात की कालिमा में मैंने उसकी पराध्वनि सुनी। कितने ही प्रश्नचिन्ह हमारी खामोशी के बीच नृत्य कर रहे थे।

मैंने उसे दुल्हन का लाल जोडा और गहने पहनाए जो मेरी माँ ने अपनी बहू के लिए बनाए हुए थे। अपने हाथो से उसका शृंगार करके उसकी सूनी माँग में सिन्दूर भरा और देखता ही रहा उस नई नवेली दुल्हन की ओर, उसकी आखो में एक अजीब चमक थी, खुशी की चमक।

धीरे-धीरे शशि अपनी प्रेमिका रजनी को बाहो मे समेटे बदलियों में छिपने लगा। धीरे से मैंने अपनी जेब से जहर की शीशी निकाली, अभी वह मेरे होंठो तक पहुच भी न पाई थी, कि फुर्ती से नीरु ने छीन लिया और देखते ही देखते वह जहर उसके हलक मे पहुच गया। मैंने कोई प्रयत्न भी न किया, सिर्फ देखता रहा और चीख उठा, -"नीरु, ...यह ...क्या...किया तुमने,...जिस...कार्य...को .. मैं ... करना ... चाहता ... था ... वो ... ।"

उसने अपनी नर्म नर्म बाहे जिनमें शिशु जैसी अबोधता थी, मेरी ओर फैला दी और बोली, ...पाल,.. हिन्दू ..समाज ..में...विधवा.. होना ..एक...अभिषाप है । ...अब...मैं...सुहागिन... होकर...मर ..सकूगी...।.. काश '.. मैं ..तुम्हारे .बच्चे...की ..माँ...बन.. पाती ......।"

समुद्र की लहरो में ज्वार भाटा उतर चढ रहा था। अकस्मात् किसी मन्दिर के घंटो ने हमें चौंका दिया जिसे सुनकर हमारे हृदय की घटियों का शोर बढता चला गया। मुझे लगा मेरी मस्तिष्क शक्ति शून्य हो चुकी है। न जाने वह कब उठ कर चल दी, न जाने जाते जाते उसने क्या कहा, वह चली गई, मैं प्रतिमा की भाँति बैठा रहा।

आलोक ! मैं सदा अपने आपको अपराधी मानता आया हू और आज तक उस का खूनी समझता हूं। मैं चाहता तो उसे बचा सकता था, उससे जहर की शीशी छीन सकता था। अगर मुझे आत्महत्या करनी होती, उसके आने से पूर्व कर चुका होता। लगता है मेरी अचेतन इच्छा यही थी कि नीरु पाल के अतिरिक्त किसी की न बने।

मेरे अच्छे दोस्त ! उस दिन से मुझे लगता है मैं किसी मन्दिर के किनारे, ऊंची चट्टान पर पत्थर बन गया हू । जीवन और मृत्यु के बीच मिट्टी की आड़ में लटकता आ रहा हूं, जिसे कोई हिला नही सकता । लगता है नदी का पानी तपते हुए सूखे नीले नीले पत्थरो पर प्रतिमा बना बैठा हू आंखें झपकाना चाहता हूं, झपका नही सकता, क्योकि मेरी आखें उबल कर पत्थर बन चुकी हैं, तभी मै अन्दर ही अन्दर खोखला होता जा रहा हू, टूटता जा रहा हू, और टी० बी० का रोग बढता ही जा रहा है । लगता है, समाज के कानून मे तो बच गया, लेकिन प्राकृति का कानून मुझे अभी भी सजा दे रहा है ।

दोस्त ! तुम कल्पना भी नही कर सकते कि यह लम्बा सफर अकेले ही कैसे काट दिया । यह महानता, सम्मान, प्रतिष्ठा की चादर न होती, समाज से कहता—मुझे भी वह सुख दो । जब थका-मांदा व्यक्ति थककर घर लौटता है, तो उसका बच्चा उसके पाव से लिपट जाता है और उसकी हमसफर उसकी प्रतिक्षा करती रहती है ।

आलोक ! मेरी आखिरी इच्छा है कि मेरी मृत्यु की खबर सुनकर रोना नही, एक भी आंसू तुम्हारी आखो से गिरा तो मुझे दुःख होगा । इस बहरूपिये को रोने वाले बहुत होगे । लगता है बुलावा आने वाल है । अच्छा ...... विदा ।

तुम्हारा ही,
"पाल"

# पशुता और मनुष्यता

—अजमत उल्लाह

पशुता क्या है ?

जिस्म की खोल हो
अन्दर से पोल हो
मिर दर्द बोल हो
बात गोलमोल हो

राह पर रोता हो
दुख मे डरता हो
पेट पर झुकता हो
जी हुजूरी करता हो।

दिन में चिकनाई हो
माया की फसाई हो
दूसरो की बुराई हो
आपस में लड़ाई हो।

बन्दर घुडकान हो
शान पान दान हो
भावना सुनसान हो
समझ मे नादान हो।

यही पशुता है।

मनुष्यता क्या है ?

जिस्म की खोल हो
कुटुम्ब पूरा गोल हो

जानता कई बोल हो
बातों में तोल हो ।

दिल में गहराई हो
जिसमे सफाई हो
दूसरो की भलाई हो
दूर लडाई हो ।

राह पर बढता हो
दुखो से लड़ता हो
आन पे मरता हो
शान से हंसता हो ।

हिम्मत की दौडान हो
भावना ही जान हो
ज्ञान का दान हो
मान और सम्मान हो ।

यही मनुष्यता है

# एक

—चन्द रूप गहलोट

एक में बड़ी शक्ति है, एक और एक मिलकर ग्यारह होते है। एक पेट के लिये क्या नही करना पडता, एक एक पल से शताब्दियाँ बन जाती है। एक एक घटना लिखने से इतिहास बन जाता है। एक एक बून्द मिलकर महासागर का रूप धारण कर लेती है। एक एक कण मिलकर महाद्वीप बनता है। एक एक फूल चुन कर माला बन जाती है। एक आँख का आदमी काना होता है। एक एक पैसा जोडने से अपूर्व धन एकत्रित हो जाता है।

एक ने क्या नही किया ? एक परशु राम ने तीन बार क्षत्रियो को हराया। एक गान्धी ने भारत से अंग्रेजो को भगाया, एक जिन्ना ने पाकिस्तान बनाया। एक कृष्ण ने कस के छक्के छुडा दिये।

"एक अनार सौ बीमार" की कहावत तो आपने सुनी ही होगी। सूर्य एक, चन्द्रमा एक, आकाश एक हैं, और पृथ्वी भी एक ही है। एक मिनट बाद स्टेशन पहुँचने से गाडी छुट जाती है। एक नजर बची की सामान ... .. । एक वोट से उम्मीदवार चुनाव हार जाता है। एक बन्दूक कई मनुष्यो को मौत के घाट उतार देती है। एक ही मछली सारे तालाब को गन्दा कर देती है। (एक ही लक्ष्मण ने परशुराम का धनुषबाण तोडा)

एकान्त स्थान किसे प्रिय नही। इकलौती सन्तान किसे प्यारी नही लगती। एकता कौन नही चाहता। एकाकी नाटक तो पढे ही होगे। प्रत्येक राष्ट्र का एक ही राष्ट्रपति होता है।

अन्त में हमारा सृष्टि रचयिता परम ब्रह्म परमेश्वर भी एक है। परन्तु अफसोस सिर्फ इस बात का है कि हम सभी अभी तक एक न हो सके।

# सच्चे बोल

—(सकलित-ओम दत्त सिंह पवार

कायर मनुष्य मृत्यु से पहले दिन मे कई बार मरता है। परन्तु वीर पुरुष अपने जीवन में केवल एक ही बार मृत्यु का स्वाद चखता है। — शैक्सपीयर

परोपकार करना, दूसरों की सेवा करना और तनिक सा भी अहकार न करना यही सच्ची शिक्षा हैं। — गाँधी

एकाग्रता की शक्ति ही, ज्ञान के खजाने की एक मात्र कुंजी है। — विवेकानन्द

सब प्राणियो के कल्याण की भावना ही सच्चा धर्म है। — महात्मा बुद्ध

अपवित्र कल्पना भी उतनी घातक है जितना अपवित्र कर्म। — विवेकानन्द

# जामिया

—नियाज फातमा फारूकी

**जामिया,**
एक नाम, एक गुण, एक सौन्दर्य, एक सफर।

**जामिया,**
एक निष्ठा, एक विश्वास, एक स्वभाव, एक नजर।

**जामिया,**
एक संस्था, एक साधना, एक इतिहास, एक खबर।

**जामिया,**
एक सवाल, एक कश्ती, जा रही है किधर।

**जामिया,**
आत्मीयता, सहिष्णुता, सादगी, का सलाम।

**जामिया,**
एक ख्वाब, एक महक, एक रंग, एक कलाम।

**जामिया,**
एक जादू, एक करिश्मा, एक इबादत, एक प्रणाम।

**जामिया,**
एक गजल, एक गीत, एक साज, एक जान।

# विद्यार्थी और समाज सेवा

—रश्मि पोपली

समाज सेवा का अर्थ है एक दूसरे की निःस्वार्थ सहायता करना चाहे वह तुम्हारा रिश्तेदार है, पडौसी है या अनजाना। समाज सेवा का सच्चा अर्थ यह है कि हम सब एक समान हैं। भाइ बहन हैं। इसलिये हम एक दूसरे के दुःख सुख को बाटे। इसके लिये पैसा या मतलब पूरा करने की आशा नही रखी जाती, इसमें केवल आत्मा को शान्ति मिलती है। इससे आत्मसम्मान, आत्मा सन्तोष की भावना उत्पन्न होती है।

समाज सेवा को अनिवार्य नही किया जा सकता। इस प्रकार का कार्य केवल आत्मा की प्रेरणा द्वारा ही सफल हो सकता है। समाज सेवा का कार्य विद्यार्थी भी कर सकते है और अन्य भी। यह कार्य शिविर लगाकर भी हो सकता है और बगैर शिविर के भी।

गाधी जी चाहते थे कि विद्यार्थी गावो में जाकर अपनी छुट्टिया बिताये। इस समय ये गाव वालों को अच्छी २ बाते सिखाये ताकि एक ओर तो उनके समय का सदुपयोग हो, दूसरी ओर हमारे गावो का स्तर सुधारने में सहायता मिले। समाज सेवा का क्षेत्र अत्यन्त ही विस्तृत है किन्तु हमारा देश कृषि प्रधान देश है, हमारी अधिकतर जनता गावो में निवास करती है, इसलिये गावो की ओर ध्यान देना आवश्यक है। उनकी दीन हीन अवस्था में उनकी सहायता करना प्रत्येक मनुष्य का कर्त्तव्य हो जाता है। विद्यार्थियो को अध्ययन काल मे बहुत सी छुट्टिया मिलती है जिसमें बहुत लोग मिल कर पढते है, दूसरा बुरे कामो की ओर अग्रसर होता है, तीसरा, इस कार्य के द्वारा उनके नित्य के कार्य क्रम में कुछ बदलाव आता है, चौथा वे सेवा के द्वारा बहुत कुछ सीखते हैं। समाज सेवा तो घर में रहते हुए, पढते हुए, बैठे ते हुए किसी भी क्षण की जा सकती है किन्तु समाज का महान अंग अर्थात् विद्यार्थी इस कार्य को छुट्टियो में बहुत ही आराम से कर सकते है। किसी को शुभ कार्य के लिये प्रोत्साहित करना, दुखी के दुःख को सुनना, किसी को प्रसन्न रखने का प्रयत्न करना, भाइ चारे के नाते दूसरे से हमदर्दी करना शिष्टाचार सिखाना आदि सभी बाते भी समाज सेवा के अन्तर्गत आती हैं। समाज सेवा शारीरिक श्रम द्वारा, भूले भटके का राह दिखाकर भी की जा सकती है। समाज की कुरीतियो का विद्रोह करना, उनका कुछ हल ढूढना भी समाज सेवा है। किसी के व्यक्तित्व को सुधारना, व्यक्ति में सामाजिक तत्व लाना, समाज में रहने के नियमो से परिचित कराना, समाज

को ऊंचा उठाने के लिये पहले उनकी समस्याओ की जानकारी करना और फिर उनका समाधान करना आदि सेवा समाज सेवा है। एक तो हुई नित्य प्रतिदिन की सेवा और उसकी विद्यार्थियो के शिबिरो मे होने वाली समाज सेवा।

यह बहुत ही हर्ष की बात है कि ज्यो ज्यो अधिक से अधिक गावो में समाज सेवा के लिये विद्यार्थियो के शिविर लगने लगे हैं विद्यार्थी इसमे बहुत ही उत्साहपूर्ण भाग ले रहे है। वे चाहे तो समाज को उठाने मे अत्यन्त सहायता कर सकते है।

समाज सेवा मे शारीरिक, मानसिक कष्ट सम्मिलित रहता है। उसके लिये बलिदान की आवश्यकता होती है। शिविर मे भेजे जाने वाले छात्रो का चुनाव भी एक समस्या है। उनका चुनाव इस प्रकार हो कि वे गावो में जाकर उन लोगो के साथ मिल जुल कर रह सकें, तभी वे उनका कुछ उद्धार कर सकते है। उनमे अभिमान, फैशन, भेद भाव, ऊंच नीच का भाव न हो। आजकल दिल्ली विश्वविद्यालय और अन्य स्थानो से बहुत से शिविर विभिन्न स्थानो पर लगते है। यह पैसा इतना होना चाहिए कि विद्यार्थी सादा खाना खा सके और रह सके। आराम, साहबी के लिये पैसा खर्चने की कोई आवश्यकता नही। विद्यार्थी जो इस कार्य के लिये जाये उसका उद्देश्य समाज सेवा ही होना चाहिये न कि भ्रमण और मनोरजन। समाज सेवक को यह सोचकर गाँव में नही जाना चाहिये कि वह कुछ सिखाने जारहा है बल्कि यह सोचे कि वह सीखने जा रहा है। यह सत्य है कि प्रत्येक व्यक्ति किसी भी बुरे से बुरे व्यक्ति से भी उसका कोई गुण ले सकता है। शिविर जो कि विभिन्न स्थानो पर लगाये जाते हैं, उनके सदस्यो की सख्या १०—१५ के लग भग होना चाहिये ताकि उसमें झगडे या समय का दुरुपयोग न हो। उसमे लड़के लडकिया दोनो ही हो ताकि किसी स्थान की सभी प्रकार की समस्याओ को सुलझाया जा सके। जो काम लडकी भली भाँति कर सके वे काम लड़की करे, जो लडका कर सके वह लडका करे। इससे आपसी झगडे कम होंगे। इसके साथ जो अध्यापक जाये। वह स्वय भी कार्य करे और उसका कार्य डाटना या रोब चलाना न होकर प्रोत्सा-हित करना तथा मेल जोल बढाना हो। इसमे सभी प्रकार के कार्यक्रमो को रखा जाए जैसे शारीरिक श्रम, खेल, वाद विवाद, मनोरजन, गाव के लोगो से सम्पर्क आदि। इससे न केवल इस स्थान के लोगो का लाभ होगा बल्कि विद्यार्थियो का भी शारीरिक, मानसिक व आध्यात्मिक विकास होगा। वे श्रम के महत्व को जानेगे, आत्म सन्तोष और आत्म साक्षात्कार होगा। वे मिल जुल कर काम करना, रहना, सादा जीवन व्यतीत करना सीखेंगे। किताबो मे देश समाज की समस्याये लिखी रहती है, विद्यार्थियो के लिये वे केवल किताबी शिक्षा नही रहेगी। वे गावो के लोगो की समस्याओ को अपनी आखों से देखेंगे और समझेंगे। इनमे अभिमान, ऊच नीच का भाव कम हो जायेगा। सादगी के महत्व को पहचानेंगे।

जब विद्यार्थी गाव के लोगो के सम्पर्क मे आये तो उसकी वेश भूषा सादी होनी चाहिये।

मैं आज मा बनूंगी । वह इसी आवेश मे हाल की ओर बढ गई परन्तु द्वार तक आते आते उसके पाव ठिठक गये । वह उनकी बाते सुनने लगी । "नही वीरेन्द्र, मे तुम्हारा मित्र हू, मैं सब कुछ त्याग सकता हू परन्तु "

"प्रवेश, मेरी बात समझने की कोशिश करो, मेरे दर्द को समझो, अलका के दर्द को समझो। उसके मा का स्वप्न न तोड़ो।"

"लेकिन यह मैं कैसे कर सकूगा" प्रवेश ने कहा " तुम्हे मेरे लिए, अलका के लिए यह करना ही होगा। तुम्हारे उपकार से अगर अलका का जीवन सुगन्ध पूर्ण हो सकता है तो तुम इन्कार नही कर सकते। मैंने इसीलिए बाहर जाने का प्रोग्राम बनाया है' इसे मैं कभी पाप नही बल्कि वरदान समझूंगा।"

अलका का मन डोलने लगा। उसे पसीना आ गया। उसने वीरेन्द्र की ओर बढ़ते हुए कहा "गाड़ी का समय हो गया है।"

वीरेन्द्र ने चलते हुए कहा "हा अलका, मैंने प्रवेश से कह दिया है कि वह रात में आज अपने मकान के बदले यही आकर सो जाए क्योंकि इतने बड़े मकान में अकेले तुम्हे डर लगेगा।

वे तीनो मोटर मे बैठ गये। जब तक वे प्लेट फार्म तक नही पहुंचे वे खामोश ही रहे जैसे तीनो एक तिकोन के अलग अलग कोण हो जो एक दूसरे से बहुत दूर हो और एक दूसरे को पहचानने की कोशिश कर रहे हो।

प्रवेश की गाड़ी चली गई। तथा प्रवेश और अलका फिर से मोटर में आकर बैठ गये। और कार चल पड़ी।

"हरी नगर होकर चलो" अलका ने ड्राईवर से कहा। प्रवेश की समझ में नही आ रहा था कि अलका गाडी हरी नगर क्यो लिए जा रही है।

सहसा ड्राईवर को गाडी रोकने का आदेश देती हुई अलका प्यार से बोली "प्रवेश बाबू, आपका मकान आ गया है। ड्राईवर फाटक खोल दो। प्रवेश कुछ हक्का बक्का सा गाड़ी से उतर पड़ा।

"ड्राईवर गाडी आगे बढ़ाओ" ड्राईवर को आदेश देकर प्रवेश की ओर देखती हुई बोली "नमस्ते।"

## देश के लिए नेता

— महक सिह दाहमा

देश के लिये नेता
नेता के लिये अक्ल
अक्ल के लिये घी
घी के लिये मक्खन
मक्खन के लिये दूध
दूध के लिये गाय
गाय के लिये नोट
नोट के लिये वोट
वोट के लिये वोटर
वोटर के लिये मोटर
मोटर के लिये दौरा
दौरा के लिये भत्ता
भत्ते के लिये भाषण
भाषण के लिये जनता
जनता के लिये वादे
वादे के लिये माग
माग के लिये सिदूर
सिंदूर के लिये नारी
नारी के लिये परिवार
परिवार के लिये बगला
बगले के लिये नगर
नगर के लिये जिला
जिला के लिये प्रात
प्रान्त के लिये देश
देश के लिये नेता ।

# भादों बीता

---कु० गीता

भादो बीता, आया क्वार ।
शरद लुटाता अपना प्यार ।

काले कजरोर बादल
चले गये बरसा कर जल
अब न दमकती है दामिनि
वर्षा नही मूसलाधार ।
भादो बीता आया क्वार ।

वर्षा मे आराम किया
कभी न कोई काम किया
खाया पिया और सोये
समय गवाया बस बेकार ।
भादो बीता आया क्वार ।

अब निकली है प्यारी धूप
निखरा प्रकृति परी का रुप
नही भीगने का है डर
घर से बाहर निकलो यार ।
भादो बीता आया क्वार ।

यह मौसम कुछ करने का
बनने और निखरने का
आलम त्याग, बढो आगे
खुला हुआ उन्नति का द्वार ।
भादो बीता आया क्वार ।

# तिकोन

अलका की आखे पास ही उगे हुए लाल लाल फूलों को देख रही थी। उसे किसी की प्रतीक्षा थी। आज अलका अपने भविष्य की भीख मागने के लिए सीढियों के पास टहलती प्रवेश के आने के क्षणो की प्रतिक्षा में बैठी थी, बार बार उसके दिमाग में एक ही प्रश्न उठता था, क्या उसका भाग्य मुस्करा सकेगा ? वह लाल फूलो के पास आकर उन्हे मसल देना चाहती थी मगर उसे लगा कि लाल फूल उसके सिन्दूर मे समा जाना चाहते है। वह प्रवेश के पाव जकड़ने तथा अपने भाग्य का फैसला सुनने के लिए उत्तेजित हो रही थी।

"प्रवेश, तुम कल अवश्य आना तुम्हे मेरी मित्रता की सौगन्ध है। कल मेरा जन्म दिन है न। इसलिए मैं तुम से कुछ माँगूगा।" वीरेन्द्र ने सीढियो से उतरते हुए कहा।

"जरूर आऊगा" प्रवेश ने हाथ मिलाते हुए कहा और गेट की ओर बढ़ गया।

अलका को लगा जैसे उसकी सासो की रफ्तार धीमी पड गई हो जैसे उसे किसी ने कस के भीच लिया हो।

"मेरी अलका" वीरेन्द्र ने अलका के निकट आकर, उसके कन्धे पर हाथ रखकर उसकी आखो में आखे डालते हुए कहा।

अलका ने शर्म से आखे झुकाली जैसे कोई मजबूर हिरनी किसी शिकारी के पंजे में हो।

वीरेन्द्र ने अलका की ठुड्डी को उठाकर उसकी आखो में आखे डालकर खामोशी मे भी कुछ कह देना चाहा परन्तु एक ही क्षण मे वह तेजी से सीढियों को पार कर अपने कमरे मे चला गया। अलका स्तब्ध रह गयी तथा लडखडाते कदमो से चलती हुई अपने सोने के कमरे मे जाकर पलग पर गिर पडी कुछ क्षणो तक उसी तरह पडी रही और उसकी आखो मे लाल फूल तैरते रहे। जब उसने करवट लेकर विचारो की लडियो को तोडना चाहा तो उसकी आखे दीवार पर टगी वीरेन्द्र की तस्वीर पर अटक गई। उसकी इच्छा हुई वह उठकर प्यार के फूलो को वीरेन्द्र के चरणो पर चढाकर अपना सुख वापस माग ले। परन्तु कुछ ही क्षणो में उसका हृदय तेजी से धडकने लगा और वह उठकर बैठ गई। उसके सामने असंख्य प्रश्न नाचने लगे। वह प्रवेश को प्यार करने लगी थी। प्रवेश तन का ही नही मन का भी सुन्दर है तथा चरित्रवान भी है। काश! उसकी गोद मे प्रवेश की तरह सुन्दर बच्चा खेल पाता। इसलिए उसने अपने मन मे तय कर लिया कि वह प्रवेश से भीख मागेगी। लेकिन वह सोचने लगी। क्या मैं अपने पति वीरेन्द्र के प्रति न्याय कर सकूंगी। वे मुझे कितना प्यार करते

हैं। मेरे लिए अपनी जान भी देने के लिए तैयार है। लेकिन उनका प्यार तो बिल्कुल बंजर है और मैं बंजर रेगिस्तान में रहकर मर जाऊंगी मैं क्या करू ? कैसे जीवित रहू। तथा वह सिसकने लगी। मगर वह किसी की पदचाप सुनकर चौकन्नी हो गयी। उसने देखा कि वीरेन्द्र उसके कमरे से बिना कुछ बोले लौटा जा रहा है।

अलका जब दर्पण में देखने लगी तो कुछ क्षण उसी तरह देखती रही। अलका के गोरे शरीर में काली कजरारी आंखें उसी प्रकार लग रही थी जैसे सुन्दर सफेद फूल पर दो भौरे बैठे हों। अलका इस रूप को इसी कमरे में और इसी दर्पण में दस वर्षों से देख रही है। लेकिन दर्पण में देखने की इच्छा अभी तक शान्त नहीं हुई। अलका अभी भी वह समय नहीं भूली है जब वीरेन्द्र उसे ब्याह कर यहां लाया था। मोटर में उतारते समय उसकी सास उसे देख कई मिनट तक खोई सी रह गई थी। और उसने बड़े प्यार से उसे गले लगाते हुए कहा 'मेरी बहू मनुष्य नहीं परी है।' अलका जब वीरेन्द्र के निकट गई थी तो उसने भी अलका की ठुड्डी को उठाते हुए कहा था "चांद को छूते हुए डर लगता है कि कहीं मेरे हाथ की गंदगी उसमें न लग जाए।" और आज दस वर्षों का समय उड़ता हुआ आगे निकल गया है। अलका उसी जगह खड़ी है और उसकी सास अलका की गोद में सन्तान खेलने की इच्छा लिए मर गई। मगर अलका तो जिन्दा रह कर भी मर गई है। अचानक उसके कानों में कवि प्रवेश की वह कहकहे से भरी बात गूंजने लगी थी "वीरेन्द्र डाली निसन्तान रूपवती नारी के समान है जिसमे सुन्दरता है परन्तु सुगन्ध नहीं है।" अलका बेचैन हो गई। बाहर कार के हार्न की आवाज से अलका सजग हो गई और दरवाजे की ओर बढ़ गई।

आज अलका के पति का जन्म दिन था। घर पर काफी भीड़ थी और वह भीड़ में इस तरह व्यस्त रही कि उसे पता ही न चला कि कैसे मेहमान आए, खुशियां मनाई गई पार्टी हुई और वे चले गए। अब हाल में प्रवेश, वीरेन्द्र और अलका तीन व्यक्ति ही रह गये थे।

"अलका, आज मुझे कम्पनी के काम से बम्बई जाना है ट्रेन का समय रात के १० बजे है। वीरेन्द्र ने कलाई पर लगी घड़ी देखते हुए कहा।

"क्या आज ही जाना जरूरी है ? भाई आज तो जन्म दिन की खुशियां मना लो, कल चले जाना।" प्रवेश ने कुर्सी से उठते हुए कहा।

'ऐसा भी क्या जरूरी काम आ पड़ा है।' अलका ने आग्रह से कहा परन्तु ऐसा कहते ही उसका मन हिल गया।

"हां मुझे बहुत जरूरी काम से जाना है" वीरेन्द्र ने मुस्कुराते हुए कहा "अलका तुम जाकर जल्दी तैयार हो जाओ मुझे स्टेशन तक तुम दोनों पहुंचा देना। प्रवेश तुम्हे यहां तक पहुंचा देगा"

अलका उठकर बगल वाले कमरे में चली गई। उसने अलमारी से अपनी पसंद की साड़ी निकालकर पहनी आज वह अति प्रसन्न थी। आज वह प्रवेश से वरदान मांग कर ही रहेगी, प्रवेश उनका दोस्त है, सज्जन है तथा मुझे प्यार करते हैं। वे मेरी चाह को नहीं टालेंगे। मुझे विश्वास है

प्रायः शिविर के सदस्यों की यही शिकायत रही है कि वहा के लोग उनसे खुल कर बात नही करते। यह तभी हो सकता है जब पढे लिखे लोग जो उनके पास जाते हैं, वे सीखने के उद्देश्य को लेकर जायें, सादे वेश मे हो, प्यार से बात करे, उनके बारे में जानने के इच्छुक हो, जो समझायें वह भी बातो बातों मे न कि उपदेश की तरह।

विश्वविद्यालय के शिविरो मे सब कालेजो के विद्यार्थी मिले जुले होने चाहियें जिससे एकता सहनशक्ति, मेल जोल की भावना उत्पन्न होती है। इसकी अवधि एक महीने के लगभग होनी चाहिये और श्रम इतना हो जिससे न तो सरकार का पैसा बेकार हो, न गाव के लोग निराश हो और न ही उनके स्वास्थ्य पर ही बुरा असर पडे।

शिविरो का लाभ तभी होगा जब कि जिस कार्य को उन्होने आरम्भ किया है, उसे चालू रखने वाला भी कोई हो जैसे महिला सम्मेलन की स्थापना। महिलाये एक या दो सप्ताह मे एक दिन मिलकर एक दूसरे से कुछ सीख सकती है, एक दूसरे की समस्याये जानकर हल कर सकती हैं, महिला समाज के उत्थान के लिये कुछ कार्य कर सकती हैं। ऐसे गावो में जहा महिलाये अकेली नही घूम सकतीं, वहां ऐसे सम्मेलन बहुत ही लाभदायक रहेगे।

जो कार्य भी किया जाये, जैसे कुआ खोदना गाव की सफाई, उनमे वहा के लोगो को भी बुलाया जाए, उनका सहयोग लिया जाए ताकि वे यह जानें कि उनमे और हममे कोई भेद नही है, श्रम करना नीचा काम नही और शिविर समाप्त होने पर भी करते रहे। उन्हे यह न लगे कि ये सरकारी नौकर है। सरकारी नौकर अपने काम को केवल पैसा कमाने के लिये करते हैं। गाव वालो पर प्राय उनका गलत प्रभाव पडता है। उसमे भावना की कमी होती है लेकिन निःस्वार्थ कार्य में भावना प्रधान होती है, इसलिये उसका परिणाम भी श्रेष्ठ होता है।

सेवा को हमारे नेताओ द्वारा बहुत ऊचा स्थान दिया गया है। विशेषत जब हमारे देश को महा कठिनाइयों का सामना करना पड रहा है, हमारे जवान भाइ बहन इसमे बहुत सहायता कर सकते है। इससे पढे लिखे लोगो का वैसा व्यक्तित्व नही होगा जैसा ब्रिटिश राज्य मे अग्रेजी पढे हुए लोगो का था। गाधी जी के अनुसार वास्तविक शिक्षा मे शारीरिक अगो का--आख, कान, नाक, हाथ, पैर का व्यायाम भी आवश्यक है। आज ऐसी दशा हो रही है कि किसान का बच्चा पढने पर खेती करना नीचा काम समझता है। ऐसी अवस्था मे विद्यार्थी जो कि देश और समाज का भविष्य है बहुत योग दान दे सकते हैं। इसे शिक्षा का स्कूल तथा कालेज के स्तर पर अग भी बनाया जा सकता है।

# आओ कुछ हंसे

—राम प्रसाद

(१) एक देहाती आदमी की एक बनिये से दोस्ती थी। एक बार बनिया उसे अपने साथ कही बाहर ले गया। शाम को जब वे भोजन खा रहे थे एक बनिए ने सब साथियो को कहा कि जल्दी-२ रोटी खा लो फिर हवा खाने भी चलना है। देहाती बेचारा ये नही समझ पाया कि क्या कह रहे हैं। उसने समझा कि हवा भी कोई खाने की वस्तु होगी जिसके लिए कह रहे है। तथा उनके साथ भूखा ही उठ आया। वे सब बाहर गए तथा इधर उधर टहलने लगे। कुछ देर बाद देहाती आदमी (जो कि भूखा था) ने हवा खाने के बारे मे कहा। तो वे सब कहने लगे अब हम क्या खा रहे हैं। हवा ही खा रहे है। जब वह समझा की ये तो घूमने के लिए कह रहे थे। बेचारा रात को भूखा ही सोया।

(२) लडका —(मम्मी से) — रेणु (उसकी बहन) तो लिपिस्टिक नही लगाती। मम्मी तुम क्यो लगाती हो।

मम्मी—बेटे। लिपिस्टिक वो ही लगाती हैं जिनकी शादी हो जाती है।

लडका — तो पापा जी क्यो नही लगाते। उनकी भी तो शादी हो चुकी है।

(३) एक स्कूटर फर्म मे एक आदमी का दोस्त नौकरी करता था। आदमी ने अपने दोस्त को स्कूटर दिलाने को कहा। उसने उसे स्कूटर दिला दिया और उससे कहा कि ड्राइवर का ध्यान रखना वो कोई न कोई चीज बदल लेते है।

एक बार जब वह अपने ड्राइवर के साथ स्कूटर में जा रहा था। ड्राइवर ने जब गेयर बदला तो 'खडक' आवाज आई। मालिक चौका और ड्राइवर से पूछा कि क्या हुआ है।
ड्राइवर— गेयर बदला है।

मालिक — मुझे तो पहले ही बताया जा चुका है। इसलिए मैं सावधान हूँ। तुम मेरे सामने कुछ भी नही बदल सकते।

# शराब एक आदत

—कुलवन्त कौर

बस स्टाप पर खडे खड़े अचानक मेरा ध्यान एक बुरी तरह से लड़खड़ाती हुई कार की ओर आकर्षित हो गया। पहले तो मैं समझा कि चालक कोई नया है, परन्तु दूसरे ही क्षण जब कार बिल्कुल स्टाप के सामने रुकी और चालक उसमें से उतरा तो वह एक बडा ही अजीब सा व्यक्ति मालूम होने लगा। बुरी तरह से झूमता पैरो को पटकता वह एक अजनबी व्यक्ति की पीठ थपथपा कर कहने लगा, ओ .. मरि ... यल ... बा ... बू तुम ... मे ... तो ... जान ... ही ... नहीं। मेरी ओर देखो ये लाल आखे, चौडी छाती और भुजाओ की शक्ति। और हम शराब के कारण इतने मजबूत हैं। यह हमारी बड़ी पुरानी और अच्छी आदत है।

चालक को इन बातो से कुछ कुछ प्रतीत होने लगा कि ये व्यक्ति शराबी है। पर मैं तो शराब नही पीती। मेरे अन्य साथी भी शराब नही पीते। तो क्या मुझे और मेरे अन्य साथियो को भी इसके पीने की आदत डालनी होगी। क्या मुझे भी इन महाशय का और उस शराबी दुनिया का अनुकरण करना होगा, जो खाते पीते उठते बैठते शराब का नाम ही जपते और उसकी प्रशसा का पुल बाँधते हैं।

सचमुच ही शराब मे वह शक्ति है जो भोले मनुष्यो को चंचल शात मनुष्यो को झग-डालू और मनुष्य की काली और सफेद आखो को लाल बना देती है। शराबी शराब की बोतल से केवल एक घू ट पीने की इच्छा रखता हुआ भी गुट गुट सारी बोतल अन्दर कर जाता है। क्यो यह भूत इच्छा न होते हुए भी जबरदस्ती उसके अन्दर घुस गया? अरे! समझते नही यही तो शराब मे शक्ति है। अरे! मैं तो शराब की शक्तियो के ही पुल बाधने लग गई इसलिए कि मैं भी इस आदत का अनुकरण कर लूं और अपने साथ साथ अपने साथियों को भी शराबी बना लू ? पर सुनिए तो सही इस शक्ति की करामाते। एक शक्ति की दो विपरीत करामाते हैरान मत होइए। हां, हां एक ही चीज के उपयोग के दो विपरीत परिणाम। अब तो अवश्य समझ गए होंगे। पर अभी भी नही। तो सुनो मैं तुम्हें समझाऊ रिझू महाशय शराब पीते हैं तो शराब के गिलासों को ही पी जाते है। और फिर उसकी तो खैर ही नही जो उन्हें बुला भी दे उस पर तो गालियो की वर्षा ही नही बल्कि पिटाई भी शुरु कर दें तो कोई बडी बात नही।

इन्ही गर्मियो की मुझे एक बात याद आई। सब लोग अपने अपने घरों के बाहर सो रहे थे मुझे इन दिनो ज्वर हो रहा था जिसके कारण सारी रात पासे पलटने मे ही गुजर रही थी। कोई

आवाज सुनाई दी टन-टन-टन । एक-एक कर बारह घंटे सुनाई दिए । शायद पुलिस चौकी से टाइम-सूचक घंटा बजाया गया हो । मैंने फिर एक पासा पलटा । फिर कुछ आहट । लेटे-लेटे सिर उठाकर देखा तो पडौसी पेशाब करने उठा था, दूसरे ही क्षण उसने चिल्लाना शुरु किया, चोर चोर पकडो पकडो' मैं तो जाग ही रही थी । साथ ही क्या मम्मी क्या पिताजी यहाँ तक कि सारी गली उठकर उसी तरफ भागने लगी जिधर 'सिध्धू' पडोसी शोर मचाता भाग रहा था । कुछ खाली हाथ और कुछ तो मच्छरदानियों की छडे ही उखाडे लिए भागने लगे । धीरे-धीरे कोई पच्चीस बीस आदमी उसके पीछे शोर मचाते हो लिये । आखिर सब अपने लक्ष्य चोर के समीप तक पहुचे और उसे गले से पकड कर उसकी खूब पिटाई कर बेहोश कर दिया । फिर सब उसे घसीटते हुए पुलिस चौकी ले गये । सुबह जब उसे होश आया तो पता चला कि महाशय चोर नही बल्कि रात के ग्यारह बजे तक मित्रो के साथ शराब उडाकर एक घंटे मे गली-गली लड़खडाते बडबडाते घूम रहे थे । तो सुनी न आपने शराब की पहली करामात' पर ये मत समझिए कि अब दूसरी करामात शुरु हुई । अभी कुछ और सुन लीजिए । कल मेरी एक सहपाठिनी एक अध्यापक महोदय के विषय में कह रही थी, अरे ! उन 'सर' से तो सदा शराब की बदबू ही आती रहती है और देखती हो उनकी लाल लाल आखो में कितना जोश दिखाई दे रहा है ।

पर ये शराबी भी क्या अजीब लोग है । अपने जीवन का कितना कीमती समय खून पसीने की कमाई को इस पहली करामात को व्यक्त करने मे प्रयुक्त करते हैं ।

पर जरा ऊपर तो देखो । ऊपर कहाँ ? आसमान की ओर । अरे नही उन उत्तरी सीमावर्ती सैनिकों को जो इतनी कडकती सर्दी पानी को जमा देने वाली ठंड में किस तरह जीवन बिताते होगे अरे । गरम पानी पीते रहते होगे । सारा दिन चूल्हो के पास बैठे रहते होगे । अच्छा तो तुम समझते हो कि ये वीर अपनी माँ बहनो को चूल्हो च्योड से मजे लूटने के लिए सीमावर्ती क्षेत्रो मे गए हुए है । अरे वे अपने को सर्दी से बचाने के लिए एक दवाई प्रयुक्त करते हैं । तो क्या शरीर को गर्म रखने और सर्दी से बचाने के लिए भी कोई दवाई होती है ? अरे । क्यो नही । जिसका प्रयोग ये सैनिक सुबह और शाम एक औस नमकीन चीज के साथ करते हैं । पर इससे ज्यादा एक बूद भी नही । पर इतनी ही क्यो । क्या तुम्हे नही पता कि उन्हे तो इससे ठड से बचने और देश की रक्षा की जरूरत पूरी करनी है ।

अच्छा अब तो बहुत हो चुका है भाषण, और हम चले' पर जरा ठहरिये । पर आप कुछ बताइए भी । जरा चलते चलते इस कीमती दवाई का नाम बताते जाइए ताकि हम भी शरीर को गर्म रखकर देश के ठडे इलाके मे रहकर शत्रुओ से रक्षा कर सकें । तो क्या अभी तुम समझे नही ? अरे यह दूसरी करामात दिखाने वाली दवा है, 'दवा' और इस दवा का नाम है 'शराब' ।

## एक छात्र की अभिलाषा

—मनीमाला शर्मा

हे प्रभो ! इस दास की इतनी विनय सुन लीजिए,
मार ठोकर नाव मेरी पार ही कर दीजिए।
मैं नहीं डरता प्रलय से, मौत या तूफान मे,
रूह मेरी कांपती है, बस सदा इम्तिहान से।

पाठ पढना, याद करना, याद करके, सोचना,
सोच कर लिखना उसे, लिखकरके, फिर घोखना।
टॉय टॉ टॉ, टॉय टॉ टॉ, रोज रटता हू प्रभो,
पुस्तकों के रात दिन पन्ने उलटता हूँ प्रभो।

भाग्य मे लेकिन न जाने कौन सा अभिशाप है,
रात भर रटता, सुबह मिलता मैदान साफ है।
पी गई 'इंग्लिश' हमारे खोपडी के खून को,
मैं समझ पाया नही इस बेतुके मजमून को।

क्या करूं ? हर शब्द के हिज्जे सताते है मुझे,
स्वप्न मे भी "कीट्स" "शैली" दीख जाते हैं मुझे।
गणित के अतिरिक्त मुझको और कुछ भाता नही,
क्या करू लेकिन मुझे, गुणा करना आता नही।

शाह जहा, बाबर, हुमायूं और अकबर आप थे।
कौन थे बेटे न जाने, कौन किसके बाप थे।
तारीख की नदियाँ बहे सन् के समन्दर बह गए,
मर गए वे लोग, रोने के लिए हम रह गए,

भूगोल मे था प्रश्न आया, "गोल है कैसे धरा ?"
और मैंने लिख दिया, पल भर में ये उत्तर खरा।
गोल है पूडी कचौडी, और लड्डू गोल है।
गोल रसगुल्ला जलेबी और पापड गोल है।

गोल गप्पा गोल है मुंह भी हमारा गोल है,
इस लिए है मास्टर जी यह धरा भी गोल है।

झूम उठे मास्टर जी इस अनोखे ज्ञान से,
और पेपर पर लिखा उन्होंने बड़ी शान से।
ठीक– है बेटी, हमारी लेखनी भी गोल है,
गोल है दावात, नम्बर भी तुम्हारा गोल है।

राम रामौ, राम रामौ, हाय प्यारी संस्कृतम्,
तुम न आई, मर गए हम रच्छ गच्छ कचू मरम्।

रोज मच्छर रात को कहता यही है कान में,
होश करके बैठना इस बार तुम इम्तिहान में।
आ गया तेरी शरण-मे जिन्दगी से हार कर,
मार थप्पड, लात, घूंसा, पर मुझे तू पार कर।

*** *** ***

# अपना जन्म दिन पता चलाइए

—वीरू शर्मा

तालिका १

| | जनवरी | फरवरी | मार्च | अप्रैल | मई | जून | जुलाई | अगस्त | सितम्बर | अक्टूबर | नवम्बर | दिसम्बर |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| यदि फरवरी २८ की हो | ० | ३ | ३ | ६ | १ | ४ | ६ | २ | ५ | ० | ३ | ५ |
| ,, २९ ,, | ० | ३ | ४ | ० | २ | ५ | ० | ३ | ६ | १ | ४ | ६ |

तालिका २

| रविवार | सोमवार | मंगलवार | बुधवार | बृहस्पतिवार | शुक्रवार | शनिवार |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |

उदाहरणार्थ २२ सितम्बर १९६६

सन् में से एक घटाओ = १९६६ — १ = १९६५

इसे चार से भाग दो = $\frac{१९६५}{४}$ — ४९१

माह के दिन = २२

तालिका नं० १ से माह की संख्या = ५

योग = २४८३

इसे ७ से भाग दो = $\frac{२४८३}{७}$

७ ) २४८३
३५४
५

तालिका नं २ से ५ = ब्रहस्पतिवार

